# पाश्चात्य दर्शन का इतिहास

डा० शशधर दत्त



# पाश्चात्य दर्शन का इतिहास

## आधुनिक युग


**शशधर दत्त, एम० ए०, डी० फिल०**

**अध्यापक दर्शनशास्त्र, प्रयाग विश्वविद्यालय**



४४, जॉन्स्टनगंज




इलाहाबाद-३

शाखाएँ

बुकलैण्ड लिमिटेड
१, शंकर घोष लेन, कलकत्ता-६



बुकलैण्ड लिमिटेड
२११/१, कॉर्नवालिस स्ट्रीट, कलकत्ता-६
४४, जॉन्स्टनगंज, इलाहाबाद-३

मूल्य पाँच रुपया मात्र

अगस्त, १९५२

श्री जानकीनाथ बसु, एम० ए०, बुकलैण्ड लिमिटेड, ४४, जॉन्स्टनगंज, इलाहाबाद-३ द्वारा प्रकाशित तथा बृजलाल पाण्डेय द्वारा युनाइटेड कर्मासियल प्रेस लिमिटेड, १ नं० राजा गुरुदास स्ट्रीट, कलकत्ता-६ में मुद्रित।

प्रयाग विश्वविद्यालय दर्शन-विभाग के अध्यक्ष

श्री अनुकूलचन्द्र मुखोपाध्याय

श्रद्धास्पदेषु

# भूमिका

मनुष्य की सभ्यता और संस्कृति का इतिहास उसके विचार और कल्पना की सार्थकता का ही इतिहास है। उस सार्थकता का परिचय हमें दर्शन में मिलता है। भारतीय भाषा के माध्यम से पाश्चात्य संस्कृति के मूलतत्वों का परिचय होने पर ही प्राच्य और पाश्चात्य की संस्कृतियों का समन्वय सम्भव है। इसलिये भारतीय भाषा में पाश्चात्य दर्शन के इतिहास की विशेष आवश्यकता है। इस आवश्यकता की पूर्ति के लिये ही हिन्दी में पाश्चात्य दर्शन के इतिहास की रचना की गई है।

इस रचना में विषय-वस्तु को सहजबोध्य करने की ओर विशेष दृष्टि रखी गई है। हिन्दी भाषा के अंग पर कील ठोंक कर पारिभाषिक शब्द लगाने की चेष्टा न कर उसके निजी प्राण-स्पन्दन के द्वारा ही पाश्चात्य विचार-सम्पद को प्रकाशित करने की चेष्टा मैंनें की है। पाठक के मन के साथ विचारधारा के क्रम-परिचय के मार्ग में सहसा आगन्तुक शब्दों की उग्रता कोई बाधा की सृष्टि न कर सके, इस पर भी मैंने विशेष ध्यान दिया है। जहां पारिभाषिक शब्दों का प्रयोग अनिवार्य है, वहां वैसा ही किया गया है। सर्वजनग्राह्य पारिभाषिक शब्दों की सृष्टि अभी नहीं हो सकी है, इसलिये शब्दों के चुनने में पसन्द और नापसन्द का प्रश्न अवश्य रह जाता है। अनेक क्षेत्रों में नवीन शब्दों का प्रयोग किया गया है। इस प्रयोग में शब्दों के मूल अर्थों पर ही एकमात्र दृष्टि न रखकर, साहित्य के जीवन-प्रवाह में परिपुष्ट शब्दों का जो अर्थ

हमारे विचारों को रूप देता है, उस पर भी दृष्टि रखी गई है। सम्भव है कि इस पुस्तक में प्रयुक्त अनेक शब्द अनुमोदित न हों, परन्तु यदि सर्वानुमोदित शब्दकोष की प्रतीक्षा में रचना को स्थगित रखा जाय, तो भारतीय भाषा में दार्शनिक साहित्य का निर्माण कभी सम्भव ही न होगा।

परन्तु सरल बनाने के हेतु दर्शन के इस इतिहास की विषय-वस्तु को छिछला नहीं रखा गया है। जिससे विश्वविद्यालय के विद्यार्थियों को उनके पाठ्य का आवश्यकीय उपकरण इससे मिल सके, और साधारण शिक्षित व्यक्ति को भी इसका पाठ कर निराश न होना पड़े, दोनों की चेष्टा की गई है। यदि इस चेष्टा में कुछ सफलता मिली तो मैं अपना श्रम सार्थक समझूंगा।

यह कहना बाहुल्य मात्र होगा कि इस दर्शन के इतिहास में सब दार्शनिकों के समग्र तथ्यों को एकत्रित कर कोई विराट् ग्रन्थ लिखने की चेष्टा मैंने नहीं की है। पाश्चात्य दर्शन के इस प्रकार के पूर्णांग इतिहास की हिन्दी में रचना इसके बाद कोई योग्यतर व्यक्ति करेंगे। अपने उद्देश्य के लिये जिन दार्शनिकों को मैंने प्रधान समझा है और उनके उन विचारों को, प्रथम-परिचय के लिये जिनको मैंने आवश्यक समझा है, ग्रहण कर, बाकी का परित्याग करना पड़ा है। प्रत्येक दार्शनिक के मतों की आलोचना करने के पहिले उनका जीवन-वृत्तान्त भी संक्षेप में लिपिबद्ध किया गया है। अत्यन्त संक्षिप्त होने पर भी इस वृत्तान्त को एक शुष्क जीवनी का रूप न देकर, उसमें उनके व्यक्तित्व को रूप देने की चेष्टा मैंने की है।

पाश्चात्य दर्शन के इतिहास के किसी विशेष ग्रन्थ पर यह रचना

अवलम्बित नहीं है। इसमें सभी प्रचलित ग्रन्थों से तथ्य संग्रह किये गये हैं। ऐसे इतिहास की पुस्तक में निजी कोई चीज देनी नहीं है; इसलिये ग्रन्थकार का ऋण इतना व्यापक है कि उसका कोई विशेष निर्देश सम्भव नहीं; परन्तु स्थान-स्थान पर यदि पाठक को किसी विशेष दृष्टिकोण पर आधारित कोई अभिमत दीख पड़े, तो वह ग्रन्थकार का अपना है और उसकी जिम्मेदारी भी ग्रन्थकार की ही है। पुस्तक की भाषा पर अपना अभिमत प्रकट करने के लिये तथा उत्साह प्रदान करने के लिये, प्रयाग विश्वविद्यालय के हिन्दी-विभाग के अध्यक्ष डाक्टर श्री धीरेन्द्र वर्मा का ग्रन्थकार विशेष रूप से आभारी है।

पाश्चात्य दर्शन के इस इतिहास को तीन खण्डों में प्रकाशित करने की मेरी इच्छा है। इसके प्रथम खण्ड में प्राचीन तथा मध्ययुग का समावेश होगा, दूसरे खण्ड में आधुनिक युग का और तीसरे खण्ड में समसामयिक युग का समावेश होगा। पाठ्य पुस्तक के लिये अधिक आवश्यकीय होने के कारण दूसरे खण्ड को पहिले प्रकाशित किया जा रहा है। बाकी खण्डों को शीघ्र ही मुद्रणालय में भेजा जायगा।

विज्ञ पाठकों से अनुरोध है कि पुस्तक के सम्बन्ध में अपना अभिमत भेजकर तथा त्रुटियों को ज्ञात कराकर ग्रन्थकार को कृतज्ञ करें।

अन्त में मैं इस पुस्तक के प्रकाशन का भार ग्रहण करने के लिये कलकत्ते के सुप्रसिद्ध बुकलैण्ड लिमिटेड के अधिकारियों को भी धन्यवाद देता हूं।

**दर्शन-विभाग**
**प्रयाग विश्वविद्यालय**

**—शशधर दत्त**

# विषयानुक्रमणिका

आधुनिक युग

# पहिला अध्याय

## प्रारम्भिक

सुविधा के लिये मानव-सभ्यता के इतिहास को चार भागों में विभक्त किया गया है--पहिला प्राचीन युग, दूसरा मध्ययुग, तीसरा आधुनिक युग और चौथा सम सामयिक युग। प्रत्येक युग की अपनी एक विशेषता है और उस युग की दार्शनिक विचारधारा में उस विशेषता ने रूप ग्रहण किया है।

पाश्चात्य दर्शन का प्राचीन युग है, यूनानी दर्शन। शिव और सुन्दर, ये दोनों तत्व यूनानी दार्शनिक विचारधारा के प्राणस्वरूप हैं। इस युग के दर्शन की एक और विशेषता यह है कि दर्शन के एक-एक विद्यापीठ को केन्द्रित कर इसका प्रसार हुआ है। अर्थात् गुरु-शिष्य परम्परा के द्वारा दार्शनिक विचार की विभिन्न धाराएं विकसित हुई हैं। केवल यही नहीं, मानव-जीवन के सम्बन्ध में यूनान की धारणा और यूनानी जाति का स्वरूप, दोनों यूनानी दर्शन में मूर्त हैं।

मध्ययुग का पाश्चात्य दर्शन मुख्यतः धर्मानुशासन मात्र था। गिरजों के निर्देश और धर्मयाजकों की शास्त्र-व्याख्या ने ही दर्शन का स्थान ले

लिया था। मनुष्य-जीवन के प्रत्येक क्षेत्र में धर्म का अप्रतिहत शासन था औ विश्वास तथा परम्परा ने मानव-बुद्धि को जकड़ रखा था। स्वतन्त्र विचार का कोई स्थान न था, बल्कि उसको नास्तिकता का लक्षण समझा जाता था। इस युग में दार्शनिक विचार का अस्तित्व नहीं था, ऐसा नहीं, परन्तु वास्तविक दर्शन की सृष्टि इस युग में नहीं हुई। क्योंकि बिना स्वतन्त्र विचार के दर्शन का अस्तित्व ही सम्भव नहीं। इसके अतिरिक्त मध्य-युग का यह दर्शन कुछ धर्मयाजकों की व्यक्तिगत सम्पत्ति थी; इसमें न तो समाज-जीवन के सुख-दुःख की समस्याओं की बात थी और न यह जातीय मनोभावों को ही व्यक्त करता था। कुछ बनावटी समस्याओं को लेकर, लेखनी-युद्ध के अनावश्यक प्राचुर्य ने इस युग की विचारशक्ति को पंगु बना रखा था। इसका फल यह हुआ कि मनुष्य के मन में एक निराशा और उदासीनता की भावना छा गई। केवल न्यायशास्त्र के तर्क से मनुष्य की आशा और आकांक्षाओं की पूर्ति नहीं हुई। जो तत्व मनुष्य के आन्तरिक सम्पद का कोई समाचार नहीं दे पाता, वह तत्व नहीं, एक मिथ्या वाक्जाल मात्र है। इसलिये इस निराशा और उदासीनता के बीच होकर मनुष्य ने पृथ्वी को एक नयी दृष्टि से देखना सीखा और उसके अन्तर्जीवन के द्वन्द्व और बहिर्प्रकृति के अनन्त रहस्य ने उसके जीवन में एक नव-चेतना का संचार किया।

इतिहास के तीन विशिष्ट आन्दोलनों के बीच इस मानव-चेतना ने आत्म-प्रकाश किया। पहिले ही कहा जा चुका है कि मध्ययुगीन पाश्चात्य विचार-धारा में साहित्य या दर्शन का जीवन के साथ कोई प्रत्यक्ष सम्बन्ध न था; परन्तु प्राचीन अथवा यूनानी साहित्य और दर्शन ने जीवन को केन्द्रित कर ही कल्याण और सुन्दर की आराधना की थी। इसलिये मनुष्य में यूनानी संस्कृति

के साक्षात्कार की इच्छा पैदा हुई। दूसरी ओर इस विचार-स्वतन्त्रता ने धर्म-जीवन में भी मानसिक मुक्ति का दावा किया। जो समाज व्यवस्था, धर्मशास्त्र और धर्म-विश्वास पर आश्रित थी, मनुष्य ने अब उसको अनुभव और युक्ति के कसौटी पर जांचना चाहा। इसके अतिरिक्त बहिर्प्रकृति के साथ नित्य नवीन परिचय ने मनुष्य में एक आत्म-विश्वास की प्रतिष्ठा की और उसके फलस्वरूप, जल, स्थल और आकाश में जो नये-नये आविष्कार हुए उन्होंने पृथ्वी के सम्बन्ध में इतने दिनों के ज्ञान और धारणा की भित्ति को ही हिला दिया। गणित, ज्योतिष, भूगोल, शरीर-विज्ञान, पदार्थ-विज्ञान, जीव-विज्ञान प्रभृति विषयों में एक क्रान्तिकारी परिवर्तन हो गया। इन क्रान्तिकारी परिवर्तनों में प्रथम स्थान प्राप्त है कोपरनिकस के मतवाद को, जिन्होंने बताया कि पृथ्वी सूर्य के चारों ओर घूमती है। ईसाई धर्म के अनुसार यही मत प्रचलित था कि सूर्य तथा अन्यान्य ग्रह पृथ्वी को केन्द्रित कर आकाश में प्रदक्षिणा करते हैं। कोपरनिकस के नवीन मतवाद ने मनुष्य की अभिज्ञता और उसके धर्म-विश्वास के बीच एक द्वन्द्व की सृष्टि की। इस द्वन्द्व में धर्म-विश्वास की पराजय हुई और विजयी मानव-अभिज्ञता ने नाना प्रकार के आधुनिक विज्ञानों को जन्म दिया।

इसलिये हम देखते हैं कि दो विपरीतमुखी युगधर्मों को आश्रित कर, पाश्चात्य दर्शन के आधुनिक युग का आरम्भ हुआ--गिरजानुशासन का क्रमविलोप और नवविज्ञान का क्रमवर्द्धनशील प्रभाव। इस युग की प्रकृति है, वैज्ञानिक मनोवृत्ति, व्यक्तिचेतनता तथा अन्तर्जातीयता। आधुनिक युग के पाश्चात्य दर्शन में भी यह युग-धर्म प्रतिविम्बित है। जीवन की समस्याओं के वास्तविक समाधान के लिये अन्धविश्वास का परित्याग कर स्वतन्त्र विचार

का आश्रय लेना पड़ता है। इसलिये एक ऐसी दर्शन-पद्धति की आवश्यकता हुई, जिसके द्वारा निश्चयपूर्वक सत्य का आविष्कार किया जा सके।

## आधुनिक दर्शन की सूचना

इस स्वतन्त्र-विचार और आत्मविश्वास से अनुप्राणित होकर यूरोप के विभिन्न देशों के कुछ मनीषियों ने आधुनिक पाश्चात्य दर्शन की नींव डाली। इनमें प्रधान थे—इटली के ब्रूनो, इंगलैंड के बेकन तथा हाब्स, और फ़्रांस के देकार्त।

### गिओर्डानो ब्रूनो (Giordano Bruno 1548-1600)

[इटली में नेपल्स नगर के निकट लोला नामक स्थान में सन् १५४८ ई० में ब्रूनो का जन्म हुआ। असाधारण सत्यनिष्ठा और सत्य की व्याकुल जिज्ञासा ब्रूनो के चरित्र की विशिष्ठताएं हैं। अभिभावकों की इच्छा से चौदह वर्ष की अवस्था में ब्रूनो को धर्मयाजक का पेशा ग्रहण करने के लिये प्रस्तुत होना पड़ा। परन्तु इसी बीच नव-विज्ञान की वार्ता उनके मर्मस्थल तक पहुंच चुकी थी और मध्ययुगीन धर्मविश्वास के प्रति उनके अन्दर एक विराग की भावना पैदा हो गई थी। बिना किसी कुण्ठा के वह अपने मत का प्रचार करने लगे। प्रचलित धर्म के विरोधी मत-प्रचार के कारण और फलस्वरूप उनको एक नगर से विताड़ित होकर दूसरे नगर तथा इसी प्रकार नगर-नगर घूमकर जीवन बिताना पड़ा। कहीं तो छोटे-छोटे लड़कों की अध्यापकी कर और कहीं छापेखाने में काम कर ब्रूनो को जीविका-निर्वाह करना पड़ा। इस समय अपने पाण्डित्य की ख्याति के कारण पैरिस, ऑक्सफोर्ड, विटेनवर्ग

आदि विश्वविद्यालयों में अध्यापन का सुयोग उन्हें प्राप्त हुआ था और फ्रांस के सम्राट् तृतीय हेनरी और इंग्लैंड की सम्राज्ञी एलिजाबेथ की सभाओं में भी वे निमन्त्रित किये गये थे, परन्तु अपने नवीन मतवाद के कारण प्रत्येक जगह उन्हें छोड़ना पड़ा। इसके बाद वेनिस शहर को प्रत्यागमन करने पर वह वहां बन्दी किये गये और ईसाई धर्ममत के विरुद्ध प्रचार करने के कारण १६०० ई० में रोम नगरी में उन्हें जिन्दा जलाया गया।]

प्रचलित ईसाई धर्म के अनुसार छः हजार वर्ष पहले ईश्वर ने इस पृथ्वी की सृष्टि की थी, और सृष्टिकर्त्ता के बैठने का सिंहासन था महाशून्य में यरूशलम के ठीक ऊपर। इस मत के अनुसार पृथ्वी स्थिर है और उसको केन्द्रित कर सूर्य, चन्द्र और तारागण आकाश में प्रदक्षिणा करते हैं। सौरकेन्द्रिक जगत का कोपरनिकस का नया मत तथा अन्य वैज्ञानिक आविष्कारों ने ब्रूनो की मनोवृत्ति को एक वैज्ञानिक सांचे में ढाल दिया था, और इसलिये प्रचलित धर्ममत को ग्रहण करने में असमर्थ होकर उन्होंने वैज्ञानिक सत्य और धर्ममत के बीच एक समन्वय और संगति की चेष्टा की। जिस नियम को आश्रित कर प्रकृति की असंख्य घटनाएं घटित हो रही हैं और जिसके आधार पर मनुष्य उनकी व्याख्या करने में समर्थ हैं, धर्म और दर्शन की व्याख्या में भी उस नियम के साथ संगति होनी चाहिये। ब्रूनो ने यही चेष्टा की।

ब्रूनो ने कहा कि जैसे विज्ञान की दृष्टि में जगत की सीमा का निर्देश करना असम्भव है, उसी प्रकार दार्शनिक की दृष्टि से ईश्वर की सीमा का निर्देश करना भी असम्भव है। ईश्वर अनन्त है और विश्व भी अनन्त है। ब्रूनो के मतानुसार धर्मशास्त्रों में सृष्टिकर्त्ता से जो बोध होता है, ईश्वर उस प्रकार के सृष्टिकर्त्ता नहीं हैं। अर्थात् सृष्टि के बाहर रहकर किसी विशेष

समय पर सृष्टिकर्त्ता ने इस सृष्टि की रचना नहीं की है। ईश्वर विश्वशक्ति के प्राणकेन्द्र स्वरूप हैं। इसी ईश्वरीय शक्ति को आश्रित कर विश्व बहु दिशाओं में प्रकाशमान है। ईश्वर जीव-जगत के बाहर नहीं, ईश्वर के भीतर ही जीव-जगत की स्थिति, गति तथा परिणति है। इसलिये विश्व के सब कुछ में ईश्वर विराजमान हैं और ईश्वर ही एकमात्र सत्य वस्तु है। इसको सर्वेश्वरवाद कहा जा सकता है।

परन्तु दूसरी ओर ब्रूनो ने जगत की अनेक और विचित्र वस्तुओं की बहुलता और विचित्रता की व्याख्या करने की भी चेष्टा की है। यदि ईश्वर ही एकमात्र सत्य वस्तु है, तो इन विभिन्न पदार्थों की उत्पत्ति कैसे हुई और प्रत्येक पदार्थ ने अपनी-अपनी विशिष्ठता की रक्षा किस प्रकार की। अर्थात् यह निश्चय ही स्वीकार करना पड़ेगा कि बहु के साथ एक का कुछ संबंध है। इस समस्या का विचार कर ही ब्रूनो ने कहा कि यह विश्व असंख्य पृथक् पदार्थों से बना हुआ है। प्रत्येक पदार्थ एक दूसरे से भिन्न है। एक से दूसरे की उत्पत्ति या एक की दूसरे में परिणति सम्भव नहीं है। ये असंख्य परम पदार्थ ( Ultimate Entities ) एक साथ जड़ और चेतन दोनों ही हैं। ब्रूनो ने इनका नाम दिया है चेतन परमाणु ( Monads )। जड़-जगत, उद्भिज-जगत तथा प्राणी-जगत सभी इन चेतन परमाणुओं के द्वारा संगठित हैं। इसके अतिरिक्त ब्रूनो के मतानुसार यावतीय पदार्थ ईश्वर में निहित है। ब्रूनो ने एक के साथ बहु के सम्बन्ध को स्वीकृत कर लिया है, और इस सम्बन्ध के स्पष्टीकरण के लिये कहा है कि प्रत्येक चेतन परमाणु अपनी विशिष्ठता को रखकर अपने से बड़े चेतन परमाणु के अन्दर अपनी जगह बना लेता है। यह कहना अनावश्यक है कि इस क्रम को स्वीकार कर लेने पर पूर्वोक्त चेतन

परमाणुओं के पृथकत्व और परमत्व की रक्षा सम्भव नहीं। परन्तु हमें स्मरण रखना होगा कि ब्रूनो कोई युक्ति-सिद्ध सम्पूर्णांग दर्शन की रचना नहीं कर गये हैं, उन्होंने केवल इसकी भित्ति की स्थापना की है।

### पठनीय

A History of Philosophy—Thilly.
A Students' History of Philosophy—A. K. Rogers.
Giordano Bruno—Mc Intyre.

## फ्रान्सिस बेकन (Francis Bacon 1561-1626)

[ बेकन का जन्म सन् १५६१ ई० में लन्दन शहर में हुआ था। केम्ब्रिज के ट्रिनीटी कालेज में प्रवेश कर तीन वर्ष अध्ययन करने के बाद, पाठ्यक्रम तथा शिक्षा-पद्धति के प्रति बेकन की अश्रद्धा हो गई। उसी समय उनके मन में यह बात आई कि शब्दों को लेकर निरर्थक तर्क करने से दर्शनशास्त्र की उन्नति की कोई सम्भावना नहीं। जब तक मनुष्य का मन ज्ञान से आलोकित नहीं होगा, तब तक दर्शन की कोई सार्थकता नहीं है। अठारह वर्ष की आयु में पितृहीन होकर बेकन को दरिद्रावस्था का भोग करना पड़ा। परन्तु सहायहीन अवस्था में भी अपने अध्यवसाय और उच्चाकांक्षा के कारण वह हताश नहीं हुए। वकालत के पेशे से बेकन ने धीरे-धीरे ख्याति प्राप्त की और बाईस वर्ष की अवस्था में वह पार्लियामेंट के सदस्य हो गये। बेकन की कार्यशक्ति असाधारण थी। वह एक सुवक्ता, क्षमताशील लेखक तथा वैज्ञानिक ज्ञान-विस्तार के पथ-प्रदर्शक थे। उनके पाण्डित्य और कार्य-

दक्षता ने उनको उन्नति के ऊंचे शिखर पर पहुंचाया। वह पहले एटर्नी-जेनरल, फिर लार्ड चान्सलर और व्हाई काउन्ट हुए।

कर्म दक्ष और पण्डित तो बेकन थे, परन्तु उनका नैतिक जीवन प्रशंसनीय न था। अपव्यय और अर्थलिप्सा उनके चरित्र के कलंक स्वरूप हैं। परन्तु जीवन के अन्त तक वह ज्ञानान्वेषण में, और किस प्रकार से मानव-कल्याण के हित में इस ज्ञान का प्रयोग किया जा सकता है, इस प्रयास में लगे हुए थे। विज्ञान के क्षेत्र में सुप्रसिद्ध रॉयल सोसाइटी की स्थापना में उनकी चेष्टा का एक मुख्य स्थान है। सन् १६२६ ई० में बेकन की मृत्यु हुई।]

बेकन के मतानुसार दर्शनशास्त्र से मनुष्य ने जो आशा की थी, वह आशा उसकी पूरी नहीं हुई। वास्तवहीन शब्द-संयोग से दर्शन की सम्पद-वृद्धि नहीं होती। दर्शन का मूल उद्देश्य है, मानवसमाज का कल्याण साधन। प्राकृतिक नियमों के रहस्यों का आविष्कार कर प्रकृति के ऊपर प्रभुत्व करना होगा। प्राकृतिक आविष्कार का प्रयोग मानव समृद्धि के सहायक के रूप में करना होगा, परन्तु पुरातन दर्शन-पद्धति से यह सम्भव नहीं; इसके लिये नवीन पद्धति की आवश्यकता है।

इस नई पद्धति का मूल-तत्व यह है कि अनुमान के ऊपर निर्भर रहकर वास्तविक ज्ञान की प्राप्ति नहीं हो सकती। चूंकि धर्म पुस्तक में यह लिखित है, या किसी प्रभावशाली व्यक्ति ने यह कहा है, इसलिये यह सत्य है—यह युक्ति यथार्थ युक्ति नहीं है, यह अंधविश्वास का ही दूसरा नाम है। बेकन के मतानुसार ज्ञान-संचय का प्रथम सोपान है प्रत्यक्षानुभूति। इन्द्रियों के द्वारा परीक्षा करने के बाद ही किसी वस्तु को सत्य माना जाना चाहिये। काल्पनिक भित्ति पर सत्य की प्रतिष्ठा असम्भव है। जो इन्द्रियगोचर

नहीं है, वही काल्पनिक है। दर्शन यदि सत्य का अनुसन्धान करना चाहे तो उसे वैज्ञानिक पद्धति का आश्रय लेना होगा। हमारा ज्ञान नाना प्रकार के संस्कारों से आच्छन्न है, इसलिये सत्य का स्वरूप हम जान नहीं पाते। पूर्ववर्ती दार्शनिकों की विचारधारा संस्काराच्छन्न होने के कारण सत्य का ज्ञान नहीं हो सका है, हमें केवल उसके विकृत रूप का ही परिचय मिला है। इसलिये दार्शनिकों को संस्कार-मुक्त रहना पड़ेगा।

बेकन के मतानुसार ये संस्कार चार प्रकार के हैं, जिनको उन्होंने विकृति (Idols) का नाम दिया है।

पहिली है "मानवीय विकृति" (Idols of the Tribe); मनुष्य मात्र के मन में कुछ सहजात संस्कार हैं। यह मानव-मन का साधारण धर्म है। इस संस्कार के कारण सत्यानुसंधान के पहिले ही मनुष्य सत्य के स्वरूप का निश्चय कर लेता है। इसका परिणाम यह होता है कि जो सत्य है, उसे हम देख नहीं पाते; जो हम देखना चाहते हैं, उसी को हम देखते हैं।

दूसरी है "व्यक्तिगत विकृति" (Idols of the Cave)। प्रत्येक मनुष्य के कुछ निजी संस्कार हैं; ये उसकी व्यक्तिगत सम्पत्ति में शामिल हैं। व्यक्ति विशेष का स्वभाव संगठन और उसका सामाजिक परिवेष्टन उसके संस्कारों के उत्पत्ति स्थल हैं। ये ही कूपमण्डूकता की सृष्टि करते हैं।

तीसरी है "व्यवहारगत विकृति" (Idols of the Market Place)। अपनी भाषा में हम जिन शब्दों का व्यवहार करते हैं, वे सबके सब बिलकुल ठीक अर्थ को ज्ञापित करते हैं, ऐसा नहीं है। परन्तु बिलकुल ठीक न होने पर भी बहुजन-गृहीत होने के कारण वे स्थायी बन गये हैं।

जब हम किसी भाव को यथोचित् भाषा के द्वारा व्यक्त करने की चेष्टा करते हैं, तो वे ही शब्द विकृत अर्थ के कारण बन जाते हैं ।

चौथी है "परिकल्पित विकृति" (Idols of the Theatre)। पुराकाल से कुछ परिकल्पित दार्शनिक सिद्धान्तों को हम सत्य मानते चले आ रहे हैं । विचार या विश्लेषण की कसौटी पर हमने इनकी जांच नहीं की है । जांच करने पर इनकी विकृति का पता लग जायगा ।

बेकन के अनुसार मन को उपरोक्त संस्कारों से मुक्त करने के बाद ही सत्य का अन्वेषण करना चाहिये, नहीं तो सत्य पर तो आवरण पड़ जायगा, और मिथ्या तथा भ्रान्ति ही हमारे ज्ञान के उपादान बन जायँगे । इसके अनन्तर बेकन ने ज्ञानार्जन की वैज्ञानिक पद्धति का निर्देश किया है । इस पद्धति की मूल बात है पर्यवेक्षण । इस पर्यवेक्षण की कई सीढ़ियां हैं । पहले पर्यवेक्षित घटनाओं को एकत्रित करना होगा । उसके बाद उनका तुलनात्मक विश्लेषण करना होगा । इन पर्यवेक्षित घटनाओं को ज्यों-त्यों ग्रहण नहीं किया जा सकता है । उपयुक्त परीक्षा के बाद ही इनको ग्रहण किया जा सकता है । इस पर्यवेक्षण के लिये केवल इन्द्रियों पर निर्भर रहने से काम न चलेगा, यन्त्रादि की सहायता भी लेनी होगी । कारण यह है कि हमारी इन्द्रियां सब समय ठीक-ठीक काम नहीं करतीं और ग्रहण करने की इनकी क्षमता भी सीमित है । बेकन के मतानुसार प्रकृति के प्रत्येक गुण के पीछे अवश्य ही कोई न कोई मूल नियम या कारण है और यदि इस मौलिक तत्व का आविष्कार किया जा सके तो उस वस्तु या गुण के स्वरूप को हम जान सकते हैं । इस प्रकार घटना विशेषों का प्रत्यक्षीकरण और उनकी विशिष्टताओं से परिचित होने पर हमें यह देखना होगा कि वे घटनाएं किसी विशेष नियम

पर आश्रित हैं या नहीं अथवा किसी व्यापक नियम के वे अन्तर्गत हैं या नहीं। इस तरह बेकन की वैज्ञानिक-पद्धति का लक्षण है, विशिष्ट घटनाओं का प्रत्यक्ष कर उनके बीच से एक सार्विक या साधारण नियम का आविष्कार कर सकना। इसी पद्धति को "आगमन" या "सामान्यमुखी" पद्धति ( Induction ) कहते हैं।

बेकन की उक्त आगमन पद्धति सम्पूर्ण मूलरहित नहीं है। क्योंकि आगमन पद्धति में कल्पितार्थ ( Hypothesis ) की प्रयोजनीयता का वह सम्यक् अनुभव नहीं कर सके। उनकी यह धारणा थी कि तथ्यों के यथोचित् विन्यास से कल्पितार्थ सहज ही निकल आता है। परन्तु कार्य-क्षेत्र में ऐसा नहीं होता। वैज्ञानिक पद्धति में कल्पितार्थ की नितान्त आवश्यकता है और यह कल्पना तथा विचारशक्ति दोनों पर आश्रित है। इसलिये साधारण व्यक्ति के लिये इसका निकालना सहज नहीं। कल्पितार्थ आविष्कार करने की कोई विधिबद्ध क्रिया भी नहीं है। इसलिये तथ्यों को एकत्रित कर उनके विन्यास के द्वारा ही हम किसी सिद्धान्त को पहुंच सकते हैं। ऐसा नहीं। इसके अतिरिक्त तथ्य-संग्रह के पहिले भी कल्पितार्थ की प्रयोजनीयता है। आनुमानिक प्रयोजन की कोई धारणा न होने से तथ्य-संग्रह व्यर्थ हो जाता है।

बेकन को वैज्ञानिक पद्धति का आकिष्कारक भी कहा जाय तो भी यह निःसन्देह है कि वे ही दर्शन में वैज्ञानिक पद्धति के प्रथम प्रयोग करने वाले हैं।

जो दर्शन वैज्ञानिक तथ्यों पर प्रतिष्ठित नहीं है, बेकन के मतानुसार उसको दर्शन का नाम नहीं दिया जा सकता। अर्थात् जिसको अतिविज्ञान ( Metaphysics ) कहा जाता है, बेकन के मतानुसार वह अवास्तव

अभिमत मात्र है। विशिष्ट विज्ञानों के सिद्धान्तों से सार्वभौमिक तत्वों को ढूंढ़ निकालना और उनकी आलोचना करना ही दर्शन का काम है। बेकन के मतानुसार ये विज्ञान तीन हैं--यथा, इतिहास, काव्य और दर्शन। ये मन की तीन वृत्तियों को तीन भिन्न रूपों में प्रकाशित करते हैं। स्मरण-शक्ति से इतिहास का जन्म है, कल्पना-शक्ति से काव्य का जन्म है और विचार-शक्ति से दर्शन का जन्म है। इस दर्शन को बेकन ने तीन भागों में विभक्त किया है। इनमें से एक अतिविज्ञान है, जिस शास्त्र में अन्तिम कारण की आलोचना होती है। बेकन ने धर्मशास्त्र और दर्शन दोनों की पृथकता को स्वीकार किया है। पहिला निर्भर है विश्वास के ऊपर और दूसरा युक्ति पर। धर्मशास्त्र की आलोचना में बेकन अतीन्द्रियवादी है। परन्तु विज्ञान की आलोचना में वह वास्तववादी हैं। क्योंकि उनके मतानुसार धर्मशास्त्र (Theology) विज्ञान नहीं है। इस प्रकार यद्यपि बेकन ने प्रत्यक्ष और अप्रत्यक्ष दोनों की पृथकता को स्वीकार किया है, परन्तु जो प्रत्यक्ष बहिर्भूत है, उसको सम्पूर्ण रूप से अस्वीकार नहीं किया है।

### पठनीय

बेकन लिखित—Works of Francis Bacon--Edited by Spedding, Ellis and Health.

सहज प्रवेशिका--Letters and Life of Bacon--James Spedding.

The Story of Philosophy—Will Durant.

आलोचनात्मक--English Philosophers and Schools of Philosophy--James Seth.

## थॉमस् हाब्स् ( Thomas Hobbes 1588-1679 )

[ इंग्लैंड के वेस्टपोर्ट नामक शहर में १५८८ ई० में हाब्स् का जन्म हुआ। उनके पिता धर्मयाजक थे। उनके चचा ने ही उनको पढ़ाया-लिखाया। स्थानीय धर्मयाजकों से लड़-झगड़ कर हाब्स् के पिता निरुद्देश्य हो गये और फिर कभी न लौटे। हाब्स् की स्कूली शिक्षा समाप्त होने पर उनके व्यवसायी चचा ने ही उनको ऑक्सफोर्ड विश्वविद्यालय में शिक्षा प्राप्ति के लिये भेजा। ऑक्सफोर्ड का अध्ययन समाप्त करने पर हाब्स् डिव्हनशायर के अर्ल, विलियम कैवेन्डिश के पास गृहशिक्षक और कर्मचारी के रूप में नियुक्त हुए। कैवेन्डिश के निजी पुस्तकालय में हाब्स् का यूनानी साहित्य के साथ घनिष्ठ परिचय हुआ और मूल यूनानी पुस्तकों से अंग्रेजी में उन्होंने कुछ अनुवाद किया था। कैवेन्डिश परिवार के साथ सम्बन्ध-विच्छेद न करते हुए भी, कुछ समय तक, हाब्स् ने बेकन के सम्पादक के रूप में काम किया था। प्रारम्भिक जीवन में हाब्स् साहित्य के ही अनुरागी थे। आकस्मिक रूप से वह ज्यामिति की ओर आकृष्ट हुए और उसकी विचार-पद्धति से वह मुग्ध हुए। वह इस सिद्धान्त पर उपनीत हुए कि सभी विचार-पद्धति गणितिक हैं। इसी प्रकार अकस्मात् ही वह संवेदन ( Sensation ) और उसकी प्रकृति के सम्बन्ध में आकृष्ट हुए। वह इस निश्चय पर पहुंचे कि गतिशीलता ही संवेदन का कारण है। हाब्स् ने इंगलैंड के राजा प्रथम चार्ल्स का पक्ष लेकर पार्लियामेन्ट के विरुद्ध एक राजनीतिक पुस्तक की रचना की थी और फिर वह फ्रांस को भाग गये। इसी समय देकार्ते तथा अन्य यूरोपीय दार्शनिकों से

उनका साक्षात् हुआ। इसी समय "लेवियाथन" नामक विख्यात राजनीतिक दर्शन की पुस्तक की रचना उन्होंने की। हाब्स् स्वाधीन मतावलंबी, परन्तु भीरु प्रकृति के थे। द्वितीय चार्ल्स के राजा होने पर हाब्स् लन्दन को लौट गये और राजकोष से नियमित रूप से उनको वृत्ति मिलने लगी। १६७९ ई० में हाब्स् की मृत्यु हुई।]

हाब्स् के मतानुसार युक्ति के द्वारा कारण से कार्य और कार्य से कारण को पहुंचने का नाम ही दर्शन है। दार्शनिक विचार का अर्थ है अभ्रान्त विचार। कुछ धारणाओं को एकत्रित या पृथक् करना ही इस विचार का लक्षण है। जो हमारे विचार का विषय है, वह केवल निराकार भावना नहीं हो सकती है, वह विभाज्य है, इसलिये वास्तव पदार्थ है। मन, ईश्वर, देव-दूत आदि वास्तव नहीं, ये प्रत्यक्षीकरण के विषय नहीं, ये हैं विश्वास के विषय। ये विषय धर्मशास्त्र के अन्तर्गत हैं, दर्शन में इनके लिये कोई स्थान नहीं। हाब्स् के मतानुसार पदार्थ-विद्या और नीति-विज्ञान, दोनों ही प्रत्यक्ष विज्ञान ( Empirical Science ) हैं, वाह्य जगत की वस्तु ही इनकी आलोचना के विषय हैं। पदार्थ-विद्या की आलोचना के लिये जैसे वहिर्दृष्टि का प्रयोजन है, वैसे ही नीति-विज्ञान की आलोचना के लिये अन्तर्दृष्टि का प्रयोजन है। अर्थात् ज्ञान का विषय एक मात्र वही है, जो प्रत्यक्ष की सीमा के अन्तर्गत है।

स्पष्ट है कि हाब्स् का ज्ञानतत्व जड़वादी है। उनके मतानुसार मनुष्य के बौद्धिक जीवन की भित्ति है, अन्तर्दर्शन या मस्तिष्क की क्रिया की अनुभूति। विचार का अर्थ ही है अनुभूति। असंख्य अनुभूतियों अथवा संवेदनों से ही हमारा जीवन संगठित है। इन संवेदनों के स्थायित्व का नाम ही स्मृति है।

मध्ययुगीय दार्शनिकों के इस विचार का, कि संवेदन मन के अन्दर बाहरी वस्तुओं का प्रतिबिम्ब है, हाब्स् ने इसका खंडन किया। किसी गतिमान वस्तु की किसी अन्य वस्तु पर क्रिया जब स्नायु द्वारा वाहित होकर मस्तिष्क तक पहुंचती है, तो उसी को संवेदन कहते हैं। इसलिये इस मत के अनुसार संवेदन वस्तुगत ( Objective ) नहीं है, बल्कि आत्मगत ( Subjective ) है। इन्द्रियों से हम जो प्रत्यक्ष या अनुभव करते हैं, वे बाहरी वस्तु नहीं है, वे हमारे ही मस्तिष्क जात हैं।

मानस नाम का कोई विशिष्ट पदार्थ नहीं है। वह मस्तिष्क या स्नायु की क्रिया मात्र है। मन अवयवहीन तो नहीं है, परन्तु वह स्थूल न होकर सूक्ष्म है। मन को सूक्ष्म-शरीर कहा जा सकता है, इतना सूक्ष्म, कि वह हमें प्रत्यक्ष नहीं दीख सकता। परन्तु प्रत्यक्षगोचर न होने के कारण वह निराकार नहीं है। पशु और मानव में भी जो पार्थक्य है, वह मानसिक सम्पद में नहीं है, वह भाषा और वाक्शक्ति में है। पशु और मानव दोनों ही सहजात प्रवृत्तियों द्वारा नियन्त्रित होते हैं। विशुद्ध युक्ति नाम की कोई वस्तु नहीं है, मनुष्य के युक्ति-तर्क के साथ भावावेग मिश्रित रहता है। उसकी नीति के साथ, पसन्द और अपसन्द दोनों मिले हुए होते हैं। इच्छाशक्ति ही हमको संचालित करती रहती है, परन्तु यह इच्छाशक्ति हमारे अधीन नहीं है। इसलिये ममुष्य और पशु दोनों क्षेत्रों में इच्छाशक्ति के प्रकाश में अनिवार्यता (Necessity) है। हाब्स् के मतानुसार सत्-असत्, न्याय-अन्याय सभी आपेक्षिक हैं। परम या शाश्वत ( Absolute ) कोई चीज नहीं है। आकांक्षा ही नीति जगत का नियन्त्रक है, परम कल्याण, शाश्वत न्याय आदि कविकल्पना मात्र है। ये सत्य नहीं हैं; बल्कि धर्मशास्त्र के काल्पनिक सिद्धान्त मात्र हैं।

हाब्स् का राजनीतिक दर्शन उपरोक्त मतवाद के ऊपर ही प्रतिष्ठित है। जैसे दर्शन और नीति में स्वाधीन इच्छा का कोई स्थान नहीं है, राजनीति में भी वही बात है। प्रकृति के राज्य में जैसे क्षमता ही न्याय है, राष्ट्र जगत में भी वैसा ही है। वसुन्धरा वीरों के ही भोग करने के लिये है। प्रकृति के आदि-युग में मनुष्य जंगली था, परस्पर लड़ाई में ही उसका जीवन व्यतीत होता था। राष्ट्र के उद्भव के साथ मनुष्य जब सभ्य हुआ, तब युद्ध का अन्त हुआ और शान्ति आई। राष्ट्र मनुष्य के जीवन और सम्पद का रक्षक बना। इसलिये यह स्वाभाविक है कि सब मनुष्यों को राष्ट्र की अधीनता स्वीकार करनी पड़ी है। यही कारण है कि राष्ट्र के विधान को ही चरम विधान मानने को मनुष्य बाध्य है।

दो विषयों में हाब्स् का दर्शन बेकन के दर्शन से पृथक् है। बेकन ने आगमनात्मक युक्ति-पद्धति को ही दर्शन की भित्ति के रूप में ग्रहण किया था। परन्तु हाब्स् ने निर्भर किया है निगमनात्मक ( deductive ) युक्ति के ऊपर। दूसरा यह कि हाब्स् का दर्शन जड़वाद या भौतिकवाद ( materialism ) का प्रचारक है। अतिविज्ञान ( metaphysics ) की दृष्टि से यह दर्शन अत्यन्त स्थूल है। परन्तु इंग्लैंड में प्रत्यक्षवादिता के जनक के रूप में तथा देहवादी मनोविज्ञान के पथ-प्रदर्शक के रूप में हाब्स् को एक विशेष स्थान प्राप्त है।

## पठनीय

हाब्स् लिखित--The Leviathan.
Works—Edited by Molesworth.
Selections--M. W. Calkins ( Open Court )
आलोचनात्मक--Hobbes--Leslie Stephen
Hobbes--John Laird.

## बुद्धिवाद ( Rationalism )

### रेने देकार्ते ( Rene Descartes 1596-1650 )

[ फ्रांस के तुरेन शहर में १५९६ ई० में देकार्ते का जन्म हुआ। शारीरिक स्वास्थ्य उनका अच्छा न था, परन्तु उनकी मानसिक शक्ति असाधारण थी। इसके अलावा उनमें स्वतन्त्र विचार की शक्ति थी। जेसुइट (ईसाइयों की एक विशेष पन्थ) लोगों के विद्यालय में शिक्षा प्राप्त कर १८ वर्ष की उम्र में देकार्ते पेरिस में आकर रहने लगे। पेरिस का शौकीन जीवन उनको अप्रिय होने के कारण उन्होंने सैनिक जीवन को ग्रहण किया। जीवन के इसी काल में अर्थात् २४ वर्ष की उम्र में, दार्शनिक तत्वों के आविष्कार के लिये उन्होंने एक विशेष पद्धति का प्रचार किया। प्रायः दो साल देश भ्रमण करने के बाद वह पुनः पेरिस आकर रहने लगे और कुछ साल बाद हालैंड के वह निवासी बन गये। लोगों का संग उनको पसंद न था और अलग रहकर अध्ययन और रचना ही उनको प्रिय था। उनके हालैंड जाने का यही कारण था। कहा जाता है कि साक्षात्कार के इच्छुक नर-नारियों की दृष्टि से अपने को बचाने के लिये उन्होंने चालीस बार अपना मकान बदला था। अपने जीवन के २० वर्ष उन्होंने हालैंड में बिताया। इसी समय उनकी ख्याति बहुत दूर तक पहुंची और ५४ साल की उम्र में स्वीडेन की रानी क्रिस्टिना दर्शन के अध्ययन के लिये उनको स्वीडेन ले गई। दूसरे साल १६५० ई० में उनकी मृत्यु हुई। ]

देकार्ते एक वैज्ञानिक, गणित-विशारद और दार्शनिक थे। आधुनिक युग की विशिष्टता के प्रति उनका मन सम्पूर्ण सचेतन था। उन्होंने

यह समझ लिया कि बिना विचार के ग्रहण करने की मध्ययुगीय नीति दर्शन के अनुकूल नहीं है। इसलिये दर्शन के लिये एक ऐसी पद्धति का आश्रय लेना पड़ेगा, जिसके द्वारा पूरा विचार करने के बाद ही किसी वस्तु की सत्यता को माना जा सकेगा। देकार्ते ने एक ऐसी पद्धति की सृष्टि की है और उसके प्रयोग के द्वारा अपने एक पृथक् दार्शनिक मतवाद की प्रतिष्ठा की है। देकार्ते के पहले ब्रूनो और बेकन ने दर्शन तथा दर्शन-पद्धति के सम्बन्ध में विचार और आलोचना किये हैं, परन्तु दोनों में से किसी ने, किसी विशेष पद्धति का प्रयोग कर किसी विशेष दार्शनिक मतवाद की सृष्टि नहीं की है। इसीलिये देकार्ते को आधुनिक पाश्चात्य दर्शन के प्रथम गुरु के रूप में माना जाता है।

देकार्ते की दार्शनिक पद्धति की बुनियाद है, गणित की युक्ति-पद्धति। वह विशेषरूप से ज्यामिति के सिद्धान्तों से प्रभावित थे। ज्यामिति में कुछ स्वतःसिद्ध सत्यों को ( Self evident Truth ) स्वीकार करना पड़ता है। यह सत्य प्रमाण पर अपेक्षित नहीं है। इस स्वतःसिद्ध सत्य से युक्ति के द्वारा नये सिद्धान्त को पहुंचना पड़ता है। साधारण या सार्वभौम सत्य के अन्तर्निहित विशिष्ट सत्य पर इस प्रकार प्रकाश पड़ता है। इस प्रकार देखा जाय तो देकार्ते की दर्शन-पद्धति के दो अंग हैं—एक सहज-प्रत्यक्ष ( Intuition ) और दूसरा, निगमनात्मक ( Deductive ) युक्ति। सहज-प्रत्यक्ष वह ज्ञान है, जिसमें ज्ञात-वस्तु अनायास सत्य-स्वरूप प्रकाशित हो जाती है और जो इतनी स्पष्ट होती है कि उसके अस्तित्व के सम्बन्ध में किसी संदेह का अवकाश नहीं रह जाता। हमारे मन के अंदर जो धारणाएं होती हैं, वे साधारणतया अस्पष्ट होती हैं। इसलिये पहिला कर्तव्य है, विश्लेषण के द्वारा, इनमें से उन धारणाओं को पृथक् करना जो स्वतःसिद्ध हैं और जो

सन्देह के अतीत हैं । देकार्ते ने इन स्वतःसिद्ध धारणाओं का नाम दिया है, सहजात ज्ञान ( Innate Ideas ) । यह सहजात ज्ञान इन्द्रियों के द्वारा प्राप्त नहीं है और न वाह्य जगत से हमने इसका आविष्कार किया है । ये मानव-मन की सम्पदा हैं—इन ज्ञानों को साथ लेकर ही मन जन्म लेता है ।

देकार्ते की दार्शनिक पद्धति में, विश्लेषण और संश्लेषण, विचार के ये दोनों अंग मिलते हैं । देकार्ते का कहना है कि पहिले समस्या को क्षुद्रतम अंश में विभाजित करना चाहिये और लघु से आरम्भ कर क्रमशः कठिन से कठिनतर अंशों का विचार करना चाहिये । इसमें विश्लेषण और संश्लेषण दोनों की आवश्यकता है । इस विचार-सूत्र की उत्पत्ति है, सन्देह में । सत्य है या मिथ्या, इसी सन्देह के कारण ही तो हम विचार में प्रवृत्त होते हैं ? इसलिये यदि सन्देह नहीं हो तो विचार की भी सार्थकता नहीं है । जिस प्रकार इन्द्रिय प्राप्त ज्ञान से सब समय निश्चित सत्य का निर्देश नहीं मिलता, उसी प्रकार परम्परा के कारण भी निश्चित सत्य की प्रतिष्ठा सम्भव नहीं । ज्ञान-संचय के ये दोनों मार्ग भ्रान्ति मुक्त न होने के कारण देकार्ते ने संदेह मार्ग पर दर्शन-यात्रा का आरम्भ किया । परन्तु यह सन्देह प्राथमिक है, यह मार्ग का निर्देश मात्र करता है, यह गन्तव्य स्थान नहीं है । यह लक्ष्य नहीं, उपलक्ष्य मात्र है । संशय ही देकार्ते के दर्शन की अन्तिम बात नहीं है । देकार्ते सन्देह-वादी नहीं हैं । वास्तव में इस सन्देह का अर्थ है, किसी सिद्धान्त पर पहुंचने के पहिले, सब प्रकार की धारणाओं से मन को मुक्त रखना, मन को सम्पूर्ण पक्ष-पातशून्य बनाना । सन्देह दर्शन का उद्देश्य नहीं, बल्कि उपाय मात्र है । मध्ययुग में कहा गया था—'विश्वास से ही ज्ञान मिलता है'—देकार्ते ने सुनाया —'सन्देह मार्ग पर ही ज्ञान का साक्षात्कार होगा' ।

अतएव देकार्ते की दार्शनिक पद्धति में सहज-प्रत्यक्ष और युक्ति तर्क, दोनों को स्थान प्राप्त है। इसमें विश्लेषण और संश्लेषण दोनों हैं। जिसकी अनुभूति स्पष्ट है, ऐसे सहजात ज्ञान का आश्रय कर, यह दर्शन, युक्ति मार्ग से, नये सिद्धान्तों पर उपनीत हुआ है।

पहिले ही कहा जा चुका है कि स्वतःसिद्ध सत्य का आश्रय लेकर ही दार्शनिक सिद्धान्तों तक पहुंचा जा सकता है। प्रश्न यह है कि स्वतःसिद्ध सत्य का संधान कैसे मिले? देकार्ते ने निर्देश किया कि सन्देह मार्ग से ही इसका सन्धान मिल सकता है। मैं सन्देह करता हूं। किसी वस्तु को भी सत्य के रूप में ग्रहण नहीं कर सकता। कैसे जानूं कि मिट्टी, फल, फूल, पशु, पक्षी ये मेरी भ्रान्ति मात्र नहीं हैं। हो सकता है कि यह वैचित्र्यमय पृथ्वी मेरी कल्पना मात्र है। इसमें से किसी को भी हम सत्य नहीं मान सकते। तो क्या कोई ऐसी वस्तु नहीं है, जिसको हम निश्चित सत्य के रूप में ग्रहण कर सकते हैं और जिसके विषय में किसी सन्देह का अवकाश न हो? देकार्ते ने कहा कि ऐसा सत्य है। विश्व के सब पदार्थ सत्य हैं या मिथ्या, यह सन्देह मेरे मन में है--परन्तु मैं जो सन्देह कर रहा हूं, यह मेरे निकट सत्य है। अपने सन्देह के बीच ही मैं अपने अस्तित्व का अनुभव कर रहा हूं। मेरा विचार ही मुझको स्मरण करा देता है कि मैं हूं। मैं विचार करता हूं, इसलिये मैं हूं (I think, therefore I exist)। मैं नहीं हूं, ऐसी धारणा मेरे मन में नहीं उठती। मैं हूं, इसका मुझे पूर्ण ज्ञान है। अपने विचार के बीच ही मैं अपने को अनुभव करता हूं। इस प्रकार किसी दार्शनिक सिद्धान्त तक पहुंचने के पहिले हमें एक निश्चित सत्य मिलता है, जिसको हमें स्वतःसिद्ध करके ग्रहण करना पड़ता है। साथ ही सत्य का लक्षण भी निर्धारित

हो जाता है। जो स्पष्टरूप से गोचर है, वही सत्य है। स्पष्टता और परिस्फुटता ही ( Clearness and Distinctness ) सत्य के लक्षण हैं। इसका और कोई प्रमाण नहीं है। मनुष्य जड़ पदार्थ नहीं है, वह विचार करता है। मनुष्य में चेतनता है और इसी चेतनता में उसका अस्तित्व प्रकाशमान है। यह आत्म सचेतनता, यह स्वतःसिद्ध प्रमाण निरपेक्ष सत्य है। चैतन्य के साथ अस्तित्व का यह घनिष्ठ सम्बन्ध, यही देकार्ते के दर्शन का मूलतत्व है।

देकार्ते के दर्शन की बुनियाद है, यह "सचेतन मैं" या मन। इस पर सन्देह करने का कोई उपाय नहीं है। क्योंकि सन्देह के बीच ही इसे स्वीकार करना पड़ता है। इस "सचेतन मैं" का स्वरूप क्या है? यह "शारीरी मैं" नहीं है। क्योंकि शरीर का आकार है, उसकी विस्तृति है, इन्द्रियों के द्वारा शरीर का वाह्य-जगत का संवाद ला देता है। परन्तु मन के ये गुण नहीं हैं। इसका एकमात्र गुण यह है कि यह विचार कर सकता है। शरीर जड़ पदार्थ है, मन चैतन्यमय है।

स्वतःसिद्ध चैतन्य को स्वीकार कर लेने के बाद देकार्ते ईश्वर के अस्तित्व को प्रमाणित करने के लिये अग्रसर हुए। हमारे मन में कितनी ही धारणाओं का उदय होता है। इनमें से एक ईश्वर के सम्बन्ध में है। ईश्वर अनन्त और सर्वांग सुन्दर है, ऐसी एक धारणा हमारे मन में है। क्या यह धारणा हमारी कल्पना मात्र है, या कि इस धारणा से यह प्रतिपादित होता है कि ईश्वर हैं? देकार्ते ने ईश्वर के अस्तित्व को स्वीकार किया है और इसके कुछ प्रमाण भी उन्होंने दिये हैं। देकार्ते द्वारा दिये गये प्रमाणों में तीन प्रकार की युक्ति दृष्टि-गोचर होती है।

(क) अनन्त और पूर्णता की मूर्त्ति ईश्वर हैं, यह मेरा सहजात ज्ञान है। यह मेरे अनुभव का विषय है, इसलिये हम इसे अस्वीकार नहीं कर सकते। मैं स्वतः अनुभव करता हूं कि ईश्वर हैं।

(ख) मनुष्य का मन असम्पूर्ण है; इसकी शक्ति सीमित है। पूर्णतम असीम ईश्वर की धारणा यह कैसे कर सकता है, जो कि स्वयं सीमित है, उसको असीम का ज्ञान किस प्रकार हो सकता है, जो स्वयं असम्पूर्ण है, वह पूर्णता का संवाद क्या जाने? इसलिये जो स्वयं असीम और पूर्ण है, वह ही अपना परिचय मन को देते हैं। वह ही ईश्वर हैं, और इसलिये ईश्वर हैं। बिना कारण के कार्य नहीं हो सकता। हमारे मन में ईश्वर के सम्बन्ध में जो धारणा है, उसका कारण ईश्वर ही है। इसलिये इसको कार्य-कारण की युक्ति (Causal Argument) कहा जाता है।

(ग) ईश्वर पूर्णता की मूर्त्ति हैं, इसलिये कैसे कहा जाय कि उनका अस्तित्व सम्भव नहीं? ईश्वर के सम्बन्ध में 'सम्भव नहीं' इस वाक्य का प्रयोग नहीं हो सकता। क्योंकि ऐसा होने से वह असम्पूर्ण हो जाते हैं। उनके लिये असम्भव कुछ नहीं, अस्तित्व भी नहीं। उनके लिये सब कुछ सम्भव है, इसी से तो वह सर्वशक्तिमान ईश्वर हैं। वह सर्वशक्ति सम्पन्न हैं, परन्तु अपने अस्तित्व को वह सम्भव नहीं कर सकते, ऐसा तो हो नहीं सकता। इसलिये ईश्वर हैं। इसको कहा जाता है, पूर्णता-अस्तित्व की युक्ति (Ontological Argument)।

देकार्ते के मतानुसार ईश्वर के अस्तित्व को प्रमाणित करना दर्शन के लिये अत्यावश्यक है। क्योंकि इसी सत्य के ऊपर अन्य सभी सत्य और ज्ञान निर्भर हैं। ईश्वर के अस्तित्व की निश्चयता न होने से, "मैं हूं" इस सत्य

को छोड़कर, और कुछ जानने का उपाय नहीं रह जाता। कैसे जाने कि "मैं" को छोड़कर और कोई सत्य भी है? परन्तु ईश्वर के अस्तित्व के सम्बन्ध में निश्चयता हो जाने से मन में और सन्देह नहीं रह जाता। अनन्त पूर्णतम ईश्वर इस विश्व के सृष्टिकर्ता हैं। मेरे बाहर जो जगत है, इसकी सत्यता में मैं विश्वास करता हूं। यह विश्वास ईश्वर ने मेरे मन को प्रदान किया है। उन्होंने दिया है, इसलिये यह मिथ्या नहीं हो सकता। भगवान तो प्रतारक नहीं हैं। जो सर्वगुणमय हैं, वह प्रतारक कैसे हो सकते हैं। इसलिये यह जगत मेरे मन का भ्रम नहीं है—यह एक निश्चय सत्य है। जैसे मैं हूं, जैसे ईश्वर हैं, उसी प्रकार यह जगत है।

ईश्वर, मन और जड़ जगत इन तीनों के अस्तित्व को देकार्ते ने प्रमाणित किया। इनमें से ईश्वर को कहा जा सकता है 'परम पदार्थ' (Absolute Substance) मन को कहा जा सकता है 'चेतन पदार्थ' (Conscious Substance) और जड़ को कहा जा सकता है 'विस्तृत पदार्थ' (Extended Substance)। देकार्ते के अनुसार 'परम पदार्थ' वह है, जिसका अस्तित्व अन्य किसी पर निर्भर नहीं। एकमात्र ईश्वर ही ऐसा पदार्थ हो सकते हैं; क्योंकि वे ही सब कारणों के कारण हैं। और सारा जगत उन्हीं पर निर्भर है। जो अनंत है वह और किस पर निर्भर होगा? मन और जगत भी पदार्थ हैं, परन्तु ये आपेक्षिक खण्ड पदार्थ हैं। इनका अस्तित्व अनन्त ईश्वर की अपेक्षा रखता है। ये आपेक्षिक खण्ड पदार्थ हैं 'प्रकार' (Modes)। इसके अलावा प्रत्येक पदार्थ के विशेष धर्म या गुण हैं। इसी विशेष गुण के ऊपर उसकी पदार्थता निर्भर है। किसी पदार्थ से उसके गुण को हटा लेने से पदार्थ की पदार्थता का भी लोप हो जाता है।

यह विश्व ईश्वर की सृष्टि है। देकार्ते के मतानुसार इस विश्व के दो भाग हैं। एक मन और दूसरा शरीर, एक चैतन्य और दूसरा जड़। ये दोनों सम्पूर्ण विपरीत धर्मी हैं। मन का जो धर्म या गुण है, वह जड़ का नहीं, और जो जड़ का धर्म है, वह मन का नहीं। मन विचार कर सकता है, परन्तु जड़ ऐसा नहीं कर सकता। दूसरी ओर जड़ का आकार है, परिमाण है, विस्तृति है, परन्तु मन के ये सब गुण नहीं हैं। मन निरवयव है, इसका कोई परिमाण नहीं और यह जगह नहीं घेरता। परन्तु मन स्वतन्त्र और सक्रिय है—जड़ अचल और अचेतन, इसकी क्रिया अपने अधीन नहीं है। इसलिये जो चेतन है, वह जड़ नहीं हो सकता और जो जड़ है, वह चेतन नहीं हो सकता। जो शरीर है, वह मन नहीं और जो मन है वह शरीर नहीं। इसलिये देकार्ते के मतानुसार, जड़ जगत एक उद्देश्यहीन यन्त्र की नाईं है। यन्त्र जैसे स्वेच्छा से नहीं चल सकता, वह चालक पर निर्भर है, जगत भी वैसा ही है। जड़ जगत की क्रिया के कर्त्ता स्वयं ईश्वर हैं। उन्होंने अपनी इच्छा से जड़ जगत में गति का सञ्चार किया है।

देकार्ते के दर्शन में हम देखते हैं कि जड़ और चैतन्य या देह और मन ये दो विभिन्न पदार्थ हैं। यही देकार्ते का द्वैतवाद (Dualism) है। परन्तु इस द्वैतवाद को स्वीकार करते हमें एक कठिन समस्या का सामना करना पड़ेगा। मन और शरीर ये दोनों भिन्न पदार्थ होने पर भी मनुष्य में दोनों वर्तमान हैं। देह और मन दोनों मिलकर ही मनुष्य है। मनुष्य जीवन की अभिज्ञता में देह मन का एक निगूढ़ संबंध सदा ही प्रतीत होता है। देह के ऊपर मन का प्रभाव और मन के ऊपर देह का प्रभाव पड़ता है, प्रात्यहिक जीवन में हम इसका अनुभव करते हैं। मन को आघात पहुंचने से शरीर अस्वस्थ हो जाता है और शरीर

पर आघात पहुँचने से मनुष्य अचेतन भी हो सकता है। परन्तु देह और मन यदि विपरीत धर्मी हैं, तो यह सम्बन्ध किस प्रकार सम्भव होता है? किस प्रकार ये दोनों परस्पर विरोधी पदार्थ मनुष्य जीवन में सम्मिलित होते हैं और सम्मिलित होकर उस जीवन को सुनियन्त्रित रूप से सञ्चालित करते हैं? मनुष्य जीवन का यह एक रहस्य है। देकार्ते के मतानुसार पशु-जीवन में यह समस्या नहीं है। उनके अनुसार पशु मानसहीन है, उसका जीवन जड़ जीवन है, एक यान्त्रिक जीवन है। उसकी प्राण-शक्ति यान्त्रिक क्रिया मात्र है, स्नायु और पेशियों के सञ्चालन का फल है। इसलिये मनुष्येतर प्राणी यन्त्रस्वरूप है। परन्तु मनुष्य जीवन जड़ और चेतन की सम्मिलित लीला-भूमि है। देकार्ते के द्वैतवाद के द्वारा इस सम्मिलित लीला की व्याख्या किस प्रकार से की जा सकती है?

देकार्ते ने स्वयं देह और मन के इस सम्बन्ध को स्वीकार किया है। उनके मतानुसार देह और मन का सम्बन्ध, पारस्परिक क्रिया प्रतिक्रिया का (Interactionism) सम्बन्ध है। मस्तिष्क के अन्दर एक पिनियल ग्रन्थि (Pineal Gland) है, जिसकी मध्यस्थता में देह और मन का संयोग सम्भव होता है। इसी ग्रन्थि के बीच होकर मन, शरीर के ऊपर और शरीर मन के ऊपर क्रिया करता है। देह और मन के बीच जो गुणगत व्यवधान है, पिनियल ग्रंथि ने उसके ऊपर, आदान-प्रदान के लिये एक मिलनसेतु की रचना की है। पिनियल ग्रन्थि ही चेतना का शक्ति केन्द्र है।

समालोचकों की दृष्टि से देकार्ते के दर्शन की कुछ असंगतियां लक्ष्य करने की हैं। देकार्ते ने सत्य का जो लक्षण निर्धारित किया है—स्पष्टता और परिस्फुटता, वह ठीक नहीं है। क्योंकि इससे सत्य की सार्विकता क्षुण्ण होती

है, यह वस्तुगत न रह कर व्यक्तिगत हो पड़ता है । मेरे निकट जो स्पष्ट और परिस्फुट हैं, वह दूसरे के निकट ऐसा नहीं भी हो सकता है । जो सत्य है, वह सबके लिये सत्य होगा, एक के निकट सत्य और दूसरे के निकट मिथ्या नहीं हो सकता । देह और मन के सम्बन्ध में देकार्ते ने जो व्याख्या की है, वह भी ठीक नहीं है । क्योंकि पिनियल ग्रन्थि तो देह का ही अंश है, इसके साथ मन का सम्बन्ध क्या है, यह तो प्रश्न का प्रश्न ही रह गया । पिनियल ग्रन्थि यदि देह और मन के मिश्रण से पैदा कोई वस्तु होती तो वह देह और मन का संयोग कर सकती थी । परन्तु ऐसा जब नहीं है तो समस्या का समाधान नहीं हो सका ।

ईश्वर के अस्तित्व के सम्बन्ध में देकार्ते ने जो प्रमाण दिये हैं, उनके भी विरुद्ध आलोचना हुई है । अपूर्ण और सीमित मानव-मन कैसे पूर्ण और असीम ईश्वर के अस्तित्व से अवगत हो सकता है, देकार्ते की व्याख्या के बाद भी इस विषय में संशय रह जाता है। जर्मन दार्शनिक कॉण्ट ने इसका खंडन किया है, और हेगेल ने देकार्ते का पक्ष लेकर कॉण्ट का प्रतिवाद किया है । दूसरी ओर हम यह देखते हैं कि देकार्ते ने पहिले चैतन्य के अस्तित्व को प्रमाणित कर बाद में ईश्वर के अस्तित्व को प्रमाणित किया है । परन्तु फिर उन्होंने यह दिखलाने की चेष्टा की है कि ईश्वर ही सब सत्यों की बुनियाद हैं और इस प्रकार हमारे चैतन्य के मूल में भी वही है । चैतन्य के द्वारा ईश्वर को प्रमाणित कर, पुनः ईश्वर के द्वारा चैतन्य को प्रमाणित करने की युक्ति को ठीक नहीं कहा जा सकता । ईश्वर के अस्तित्व से जगत के अस्तित्व को निकालने में देकार्ते ने जिन प्रमाणों का आश्रय लिया है, उनमें कोई युक्ति नहीं है । "ईश्वर दिखला रहे हैं, हम देख रहे हैं"—यह कोई युक्ति नहीं है, बल्कि

विश्वास मात्र है। जड़ और चैतन्य को विपरीत धर्मी बना कर देकार्ते ने एक कठिन दार्शनिक समस्या को उत्पन्न किया है। मन को बाहरी जड़-जगत का ज्ञान किस प्रकार होता है, इसकी कोई व्याख्या देकार्ते ने नहीं की है। ईश्वर की सत्यनिष्ठा ही जगत के सम्बन्ध में हमारे ज्ञान को मिथ्या नहीं होने देती। परन्तु यह सत्यनिष्ठा तो विश्वास की बात है; इसके प्रमाण की अपेक्षा है।

ईश्वर ने जीव-जगत की सृष्टि की है, परन्तु स्रष्टा के साथ सृष्ट पदार्थ के और क्या सम्बन्ध हैं, इसकी कोई बात देकार्ते ने नहीं बताया है। ईश्वर क्या सृष्टि करने के बाद अपनी सृष्टि के सम्बन्ध में उदासीन हो जाते हैं ? या कि, रक्षा और पालन करने का भार उन पर है ? देकार्ते के दर्शन से इन प्रश्नों का उत्तर नहीं मिलता।

परन्तु इन सब असंगतिदोष के बावजूद देकार्ते के दर्शन का मूल्य घटेगा नहीं। उनकी विचारधारा में अनेक भविष्य मतवाद के बीज निहित हैं। पिनियल ग्रन्थि की मध्यस्थता में देह मन का सम्बन्ध––इस मतवाद ने भविष्य के देहवादी मनोविज्ञान की बुनियाद डाली है। देकार्ते का यह मत, कि, जड़ और चैतन्य दोनों ईश्वर से उद्भूत हैं, स्पिनोजा के सर्वेश्वरवाद ( Pantheism ) का मार्ग प्रदर्शक है।

देकार्ते के दर्शन का प्रभाव यूरोप में बहुत दूर तक फैला हुआ था और उस समय के शिक्षित व्यक्ति मात्र ने इससे प्रेरणा ग्रहण की। अनेक दार्शनिकों ने देकार्ते के मतवाद को ग्रहण किया था। इनको कार्टीजीयन सम्प्रदाय के नाम से पुकारा जाता है। इस सम्प्रदाय के सामने दो समस्याएं थीं, जिनका समाधान अभी नहीं हो पाया था। पहिली समस्या यह थी कि देह-मन या जड़-चेतन के सम्बन्ध का स्वरूप क्या है; और दूसरी यह कि ईश्वर के साथ

जीव-जगत के सम्बन्ध का स्वरूप क्या है । फ़्रांस के दो दार्शनिकों ने देकार्ते के मतवाद को ग्रहण कर उसको असंगति दोष से मुक्त करने की चेष्टा की है। इनके नाम हैं गेलिंक्स (Geulincx) और मालेब्रांश (Malebranche)। शरीर और मन के सम्बन्ध के विषय में देकार्ते ने जो व्याख्या की थी, उसको इन्होंने स्वीकार नहीं किया । इन्होंने यह तो स्वीकार किया कि जड़ और चेतन, शरीर और मन ये दोनों परस्पर विरोधी हैं और विभिन्न धर्मी हैं, परन्तु इनकी पारस्परिक क्रिया-प्रतिक्रिया को इन्होंने स्वीकार नहीं किया । देकार्ते ने तो सर्वशक्तिमान ईश्वर को सृष्टिकर्त्ता के रूप में स्वीकार किया। वह ईश्वर ही देह और मन दोनों पदार्थों के बीच एक सेतुस्वरूप हैं । गेलिंक्स् के अनुसार ईश्वर ने ही देह और मन का संचालन कर दोनों के बीच सहयोगिता को अक्षुण्ण रखा है। जभी मन में इच्छा उठती है, उसी समय ईश्वर उस इच्छा के अनुकूल दैहिक क्रिया को उत्पन्न कराते हैं । पुन: जब शरीर में कोई क्रिया होती है, तो ईश्वर मन को उससे अवगत कराते हैं । मालेब्रांश के अनुसार मन और देह, चेतन और जड़,—ये एक दूसरे से पृथक् होने पर भी, ईश्वर में ही निहित हैं । पूर्ण के बीच ये दोनों दो अंश हैं । इसलिये इनकी जो क्रिया है, वह ईश्वर की क्रिया है—किसी व्यक्ति विशेष की क्रिया वह नहीं । हमारे मन में जो इच्छा उठती है, वह मेरी इच्छा नहीं, वह ईश्वर की इच्छा है । इसी प्रकार मेरे शरीर की क्रिया भी मेरी नहीं, ईश्वर की क्रिया है । ईश्वर के मन के स्पन्दन से ही सबका मन स्पन्दित होता है। ईश्वर की धारणा ही मूर्त्त होकर जड़ के आकार में परिणत होती है । इसलिये ईश्वर ही एकमात्र परम आधार हैं । जड़ और चेतन में जो सहयोग है, वह ईश्वर की ही लीला है।

परन्तु कार्टीजियन सम्प्रदाय का यह मतवाद स्थायी न हो सका, और

इस मतवाद से किसी सम्पूर्णांग दार्शनिक तत्व की रचना भी न हो सकी। इससे उपर्युक्त दोनों समस्याओं का सामयिक समाधान तो हुआ, परन्तु इसके साथ एक नई समस्या भी उठ खड़ी हुई। यदि ईश्वर ही मनुष्य के सब इच्छा और कर्मों के कर्त्ता हैं, तो मनुष्य की कोई जिम्मेदारी तो रही नहीं। ईश्वर ही सब कुछ कराते हैं, मनुष्य तो उपलक्ष्य मात्र है। इसलिये मनुष्य के अच्छे या बुरे कर्मों या भावनाओं की जिम्मेदारी ईश्वर की है। फिर तो मनुष्य-जगत में नीति नाम की कोई चीज नहीं रहती। परन्तु ईश्वर को विश्व का एकमात्र आश्रय के रूप में ग्रहण कर यह मतवाद परवर्ती दार्शनिक स्पिनोजा के सर्वेश्वरवादी दर्शन की भूमिका बन गई।

## पठनीय

देकार्ते लिखित :—Discourse in Method.
Meditations.
Descartes Selections ( Scribners ).

सहज प्रवेशिका :—E. S. Haldane--Descartes : His Life and Times.

आलोचनात्मक :--N. K. Smith—Studies in the Cartesian Philosophy.
Kuno Fisher—Descartes and His School.
A. Boyce Gibson--The Philosophy of Descartes.
S. V. Keeling--Descartes.

## बेनेडिक्ट स्पिनोजा ( Benedict Spinoza 1632-1677 )

[ स्पेन और पुर्तगाल से बहिष्कृत होकर यहूदियों का एक दल हालैंड में बस गया था। उसी में से एक परिवार में १६३२ ई० में आमस्टरडम शहर में स्पिनोजा का जन्म हुआ। धर्मग्रन्थों से शैशव की प्राथमिक शिक्षा समाप्त कर स्पिनोजा विद्यालय में लैटिन शिक्षा प्राप्त करने लगे और देकार्ते आदि के दार्शनिक ग्रन्थों का पाठ करने लगे। गणित और विज्ञान उनको बहुत प्रिय था। आधुनिक विज्ञान तथा दर्शन के अध्ययन से स्पिनोजा के लिये शास्त्रोक्त धर्ममत पर विश्वास करना कठिन हो गया। इस आधुनिक मतवाद के प्रति श्रद्धा और अपने संशय के ज्ञापन करने में वह हिचकते न थे। परन्तु उनका निर्भीक सत्य-प्रेम ही उनके जीवन का शत्रु बन गया। उनके अभिभावक और हिताकांक्षी बन्धुओं ने भी समाज और राष्ट्र के भय से उनका परित्याग किया। इस प्रकार आत्मीय बन्धु समाज द्वारा परित्यक्त होकर स्पिनोजा आलोक-यन्त्र के परकल बनाने के काम से अपनी जीविका उपार्जन करने लगे। परन्तु दर्शन के अध्ययन और चिन्तन का काम उन्होंने जारी रखा। वह नगर के निकट एक ग्राम में रहते थे और अनेक शिक्षित लोग उनके साथ दर्शन की आलोचना के लिये आते थे। पत्र-विनिमय के द्वारा भी वे उनसे दर्शन की चर्चा करते थे। इनमें इंगलैंड में तत्काल प्रतिष्ठित रॉयल सोसायटी के अध्यक्ष ओल्डेनबर्ग, विख्यात वैज्ञानिक राबर्ट बायल तथा हायजेन्स और दार्शनिक लाइबनिट्स भी थे। स्पिनोजा की ख्याति शीघ्र ही बहुत दूर तक फैल गई। हाइडेलबर्ग विश्व-

विद्यालय के अध्यक्ष पद के लिये उनको आमन्त्रित किया गया और सम्राट् चौदहवें लूई ने उनको कहलाया कि यदि वह सम्राट् के नामपर अपनीपुस्तक को उत्सर्गीकृत करे तो वह उनकी वृत्ति का प्रबन्ध कर देंगे। परन्तु स्पिनोजा ने इनमें से किसी को भी ग्रहण नहीं किया और स्वाधीन जीवन बिताना ही उन्होंने पसन्द किया। ४५ वर्ष की अवस्था में स्पिनोजा की मृत्यु हुई। उस समय पृथ्वी यह जान न सकी कि कितना बड़ा दार्शनिक दुनिया से उठ गया।]

हम देख चुके हैं कि देकार्ते ने अपने दर्शन में तीन मख्य विषयों की आलोचना को स्थान दिया—ईश्वर, चेतन और जड़। परन्तु चेतन और जड़ के गुणगत विभेद को स्वीकार कर उन दोनों की सम्बन्ध की व्याख्या में वह असमर्थ रहे। इसके अलावा सृष्टि कार्य को छोड़कर अपने सृष्ट जड़-चेतन से उनका स्वयं क्या सम्बन्ध है, इसका भी उन्होंने कोई विस्तार नहीं किया। दो पदार्थ होने से उनके बीच सम्बन्ध का प्रश्न उठता है। परन्तु यदि एक ही पदार्थ को स्वीकार किया जाय तो सम्बन्ध का प्रश्न नहीं उठता। इसलिये उपर्युक्त समस्या के दो समाधान सम्भव हैं—या तो एक ही पदार्थ को स्वीकार करना, या जड़, चेतन की गुणगत विषमता को स्वीकार करते हुए भी उनकी पृथक् सत्ता को अस्वीकार करना। स्पिनोजा ने प्रथम समाधान को ही ग्रहण किया।

देकार्ते ने दर्शन-पद्धति तथा परम पदार्थ के सम्बन्ध में जिन लक्षणों का निर्देश किया है, उन्हीं बुनियादों पर स्पिनोजा ने अपने दर्शन की प्रतिष्ठा की है। देकार्ते की भांति स्पिनोजा ने भी यह मान लिया था कि दर्शन गणित का ही व्यापक रूप है। स्पिनोजा ने अपने दर्शन में केवल ज्यामिति की

निगमनात्मक यक्ति का ही प्रयोग नहीं किया है, बल्कि अपने दर्शन ग्रन्थ को उन्होंने ज्यामिति की भांति ही लिखा है। ज्यामिति में पहले कुछ स्वतः-सिद्ध सत्यों के निर्वचन ( Definition ) के रूप में ग्रहण किया जाता है और उन्हीं निर्वचनों के बीच हम अनिवार्य रूप से अन्य सिद्धान्तों पर पहुंचते हैं। स्पिनोजा के दर्शन में भी कुछ निर्वचनों की उक्ति है और उन्हीं के आधार पर अन्य सत्यों का आविष्कार है।

स्पिनोजा के दर्शन के तीन मुख्य विषय हैं--परम-पदार्थ-तत्व, गुणतत्व और प्रकार-तत्व। हमारी अभिज्ञता के अन्दर सब कुछ इनमें से किसी एक के अन्तर्गत ही है। इसलिये इन तीन तत्वों के यथार्थ ज्ञान से विश्व के सब कुछ का ज्ञान हो जाता है। स्पिनोजा के मतानुसार परम पदार्थ वह है, जो स्वयं अपना आश्रय है और स्वयं ही अपना ज्ञाता है। बुद्धि द्वारा परम पदार्थ की जो विशिष्टता की अनुभूति होती है, उसका नाम है 'गुण'। 'प्रकार' है परम पदार्थ का परिणाम, या उसकी अभिव्यक्ति। प्रकार की सत्ता परम पदार्थ के ऊपर निर्भर है।

## परम पदार्थ अथवा ईश्वरतत्व

परम पदार्थ स्वयं अपना आश्रय है। इससे यह निकलता है कि परम पदार्थ स्वयं ही अपना कारण है। यदि इसका कोई अन्य कारण होता तो इसके पहले भी कुछ होता और उस पर वह निर्भर भी होता और तब इसको 'परम' ( Absolute ) नहीं कहा जा सकता। उक्त निर्वचन से यह भी सिद्ध है कि परम पदार्थ अनन्त है। यदि यह अनन्त न होकर शान्त हो तो यह अन्य शान्त पदार्थों में से एक होगा, और उनके बीच परस्पर आदान-प्रदान

होने के कारण यह पर-निर्भर होगा और स्वयं अपना ज्ञाता नहीं हो सकेगा। पुनः परम पदार्थ यदि स्वयम्भू और अनन्त है तो वह होगा एक, अद्वितीय। कारण यह कि दो अनन्त पदार्थ एक साथ नहीं रह सकते, नहीं तो उभय उभय के द्वारा खण्डित होकर ससीम हो जायेंगे। इसलिये, परम पदार्थ है, अद्वितीय। अन्य किसी पर निर्भर न रहने के कारण यह मुक्त है। यह पूर्ण स्वाधीन है। अपने तथा विश्व के सब कुछ के कारण के रूप में यह परम पदार्थ स्वयंसिद्ध और विभू है।

स्पिनोजा ने इस परम पदार्थ का नाम दिया ईश्वर। ईश्वर स्वयम्भू और अनन्त हैं। इस ईश्वर-तत्व से ही स्पिनोजा के दर्शन का आरम्भ है। यह ईश्वर ही विश्व के सब कुछ का एकमात्र अवलम्बन है। हम इस ईश्वर-तत्व का अतिक्रमण नहीं कर सकते, क्योंकि हमारी बुद्धि इसका अतिक्रमण करने में अक्षम है। इसलिये, स्पिनोजा ने कहा, कि इस ईश्वर-तत्व से ही हमें आरम्भ करना होगा। ईश्वर-तत्व ही चरमतत्व है और अन्य सब तत्वों का आश्रय है। ईश्वर स्वयंसिद्ध है और किसी प्रमाण की अपेक्षा वह नहीं रखता। प्रमाण होगा भी किसके द्वारा, क्योंकि सब प्रमाणों का प्रमाण ही तो ईश्वर है। ईश्वर के सम्बन्ध में यदि कुछ कहा जाय तो यही कहा जा सकता है कि ईश्वर ही ईश्वर का स्वरूप है।

स्पिनोजा का ईश्वर धर्मशास्त्रों में वर्णित ईश्वर से भिन्न है। धर्मशास्त्रों में ईश्वर का जो वर्णन मिलता है, उसमें वह है गुणमय दिव्य पुरुष; वह है करुणामय, सत्। परन्तु स्पिनोजा के अनुसार ईश्वर है गुणातीत, निर्विशेष, निर्गुण। किसी गुण से ईश्वर के स्वरूप को पकड़ में नहीं लाया जा सकता, क्योंकि गुण की सृष्टि तो मनुष्य-बुद्धि ने की है। मनुष्य ने

अपने ही गुण के एक वृहद्‌रूप की कल्पना कर ईश्वर पर उसका आरोप किया है। इसलिये स्पिनोजा के मतानुसार धर्मशास्त्र में वर्णित ईश्वर मनुष्य की ही सृष्टि है। यह ईश्वर का स्वरूप नहीं है। ईश्वर के स्वरूप का ज्ञान बुद्धि के द्वारा नहीं हो सकता। क्योंकि ज्योंही हम जानने की चेष्टा करते हैं, हमारी बुद्धि उस स्वरूप को विशेषण के द्वारा खण्डित कर डालती है। यदि हम कहें कि ईश्वर दयालु और सत् हैं, तो तत्काल ही दयालु सत् ईश्वर के बग्‌ल निर्दय असत् की भी सृष्टि होती है। क्योंकि निर्दय असत् के न होने से दयालु और सत् निरर्थक हो जाते हैं। इसलिये यदि हम ईश्वर को गुणमय कहें तो फिर हम उसे अद्वितीय नहीं कह सकते। दूसरी बात यह है कि धर्मशास्त्र में वर्णित ईश्वर सृष्टिकर्त्ता है; इसलिये सृष्टि के पूर्व भी वह थे और सृष्ट पदार्थ से वह पृथक है। क्योंकि वह सृष्टि करते हैं और जगत सृष्ट होता है। परन्तु स्पिनोजा के मतानुसार ईश्वर पर इस कर्तृत्व का आरोप करने से उसको फिर निर्गुण नहीं कहा जा सकता। ईश्वर के स्वरूप को निर्धारित करना सम्भव नहीं, क्योंकि स्पिनोजा के मतानुसार निर्धारणमात्र ही निषेधात्मक है ( Every determination is negation )। स्पिनोजा के अनुसार धर्मशास्त्र का ईश्वर वास्तविक ईश्वर नहीं, वह मनुष्य सृष्ट ईश्वर है। वास्तविक ईश्वर गुणातीत और निर्विशेष है।

स्पिनोजा ने ईश्वर को जगत का कारण कहा है। परन्तु कारण शब्द के प्रचलित अर्थ में उन्होंने इसका प्रयोग नहीं किया है। दुनिया में हम देखते हैं कि पुत्र का कारण है पिता, पुस्तक का कारण है उसका लेखक। परन्तु इस रूप में ईश्वर जगत के कारण नहीं। पुत्र के साथ पिता या पुस्तक के साथ लेखक का ऐसा सम्बन्ध नहीं कि इनमें से एक जब तक रहेगा दूसरा भी तब तक रहेगा

और एक के न रहने से दूसरे का भी अस्तित्व लुप्त हो जायगा। पिता-पुत्र या पुस्तक-लेखक का सम्बन्ध बाह्य सम्बन्ध है। इन क्षेत्रों में 'कारण', 'कार्य' के बाहर और पृथक् होकर रहता है। स्पिनोजा के अनुसार ईश्वर और जगत का सम्बन्ध इस प्रकार का नहीं, वह अत्यन्त घनिष्ठ है। मधु के साथ उसकी सुमिष्ठता का जो सम्बन्ध है, वह सम्बन्ध इसी प्रकार का है। मधु अपनी मिष्ठता का कारण है, परन्तु इन दोनों का सम्बन्ध इतना घनिष्ठ है कि एक के बिना दूसरे का अस्तित्व सम्भव नहीं। मधु न हो और मधुरता हो, या बिना मधु के ही मधुरता हो, यह कल्पना के अतीत है। यहां कार्य-कारण परस्पर इस प्रकार ओत-प्रोत है कि एक को दूसरे से पृथक् नहीं किया जा सकता। ईश्वर और जगत का सम्बन्ध भी ऐसा ही परिव्याप्त है। इसलिये ईश्वर को जगत का सृष्टिकर्त्ता नहीं कहा जा सकता। सृष्टि के बाहर रहकर ईश्वर ने सृष्टि की रचना की और बाहर ही रहकर इसकी देख-भाल करने लगे——ऐसा नहीं हो सकता। वास्तव में ईश्वर विश्व के एकमात्र शाश्वत आश्रय हैं, सब कुछ की अन्तर्निहित सत्ता हैं। इसलिये ईश्वर जगत से पृथक् नहीं और जगत भी ईश्वर से भिन्न नहीं। स्पिनोजा के अनुसार जगत ईश्वर है और ईश्वर ही जगत। विश्व का सब कुछ ईश्वर है और ईश्वर ही विश्व का सब कुछ है। यही कारण है कि इसको सर्वेश्वरवाद ( Pantheism ) का नाम दिया गया है।

परन्तु ईश्वर को दिव्य गुणमय पुरुष और जगत के सृष्टिकर्त्ता के रूप में स्वीकार न करने से धर्मशास्त्रों का विरोध ही होता है। स्पिनोजा के ईश्वर-तत्व ने ईसाई धर्म का विरोध ही किया। इस प्रकार उनको नास्तिक और निरीश्वरवादी कहकर अनेकों ने उनके प्रति अविचार

किया । कुछ लोगों ने यह भी कहा कि स्पिनोजा ईश्वरमदमत्त हैं, सब कुछ में वह ईश्वर का ही दर्शन करते हैं । यह कहने की आवश्यकता नहीं कि स्पिनोजा को नास्तिक नहीं कहा जा सकता । स्पिनोजा केवल ईश्वरवादी ही नहीं, बल्कि सर्वेश्वरवादी हैं ।

## गुणतत्व अथवा जड़ और चैतन्य के स्वरूप

स्पिनोजा-दर्शन के ईश्वर-तत्व की आलोचना से यह धारणा हो सकती है कि जगत के सम्बन्ध में और कुछ कहना नहीं है । परन्तु इसके बाद भी यह प्रश्न रह जाता है कि हम जिस प्रकार से जगत को देखते हैं, हमारे उस परिचित जगत की व्याख्या हम किस प्रकार करें ? हमारी दृष्टि में तो विश्व ईश्वरमय नहीं जान पड़ता—विश्व की विभिन्न चीजें अपनी-अपनी विशिष्ठता को लेकर नित्य हमारे सामने उपस्थित होती हैं । जगत के इस वैचित्र्य की व्याख्या किस प्रकार की जाय ? हमारे ज्ञान में एक ओर जल, मिट्टी जैसे जड़ पदार्थ हैं और दूसरी ओर आनन्द, वेदना आदि मानसिक घटनाएं हैं । यह भी हम समझते हैं कि इन दोनों में पार्थक्य है । परन्तु इसकी व्याख्या किस प्रकार की जाय ? स्पिनोजा ने अपने गुणतत्व में इसी प्रश्न के उत्तर देने की चेष्टा की है ।

परम पदार्थ अनन्त-धर्मी और असंख्य गुणों का आकर है; इसका प्रत्येक गुण ईश्वर की सत्ता को प्रकाशित करता है । इन असंख्य गुणों में मनुष्य बुद्धि केवल दो को जान सकती है—जड़ और चैतन्य । इसलिये मनुष्य का जगत जड़ और चैतन्य का जगत है । देकार्त के मतानुसार जड़ और चैतन्य जगत के दो विभिन्न भाग हैं । और दोनों परस्पर विरोधी हैं । परन्तु स्पिनोजा

के मतानुसार जड़ और चैतन्य भिन्न जान पड़ने पर भी वास्तव में भिन्न नहीं हैं। हम अज्ञानवश इनको पृथक् रूप में देखते हैं। ये एक ईश्वर के ही दो गुण हैं। ये दो गुण ईश्वर के दो प्रकाश हैं। ईश्वर निरन्तर अपने को प्रकाशित कर रहे हैं; हम उस प्रकाश को दो भिन्न दिशाओं से और दो भिन्न दृष्टिकोण से देखते हैं--एक ओर जड़ के रूप में और दूसरी ओर चैतन्य के रूप में। वास्तव में हम जिसको जड़ के रूप में देखते हैं, वह भी भगवान है, और जिसको चैतन्य के रूप में देखते हैं वह भी भगवान है। एक ही पदार्थ की पहचान हम दो नामों से करते हैं। इनमें से प्रत्येक के बीच से भगवान की ही सत्ता प्रकाशित होती है। जड़ और चैतन्य मानो एक ही आलोक की दो किरणें हैं, जो विभिन्न प्रकार से प्रतिफलित होती हैं।

परम पदार्थ अनन्त गुण विशिष्ट है; और इनमें से प्रत्येक गुण अनन्त है। इसका अर्थ यह है कि मनुष्य की बुद्धि परम पदार्थ के दो गुणों, जड़ और चैतन्य से तो परिचित है, परन्तु इन दो गुणों का भी उसे पूरा ज्ञान नहीं है। जड़ इस विश्व में जिन असंख्य रूपों में प्रकाशित है, उनका निःशेष ज्ञान हम प्राप्त नहीं कर सकते। चैतन्य भी कितने रूपों में अपने को व्यक्त करता है, उसका कोई हिसाब हम नहीं लगा सकते।

स्पिनोजा के अनुसार जड़ और चैतन्य ईश्वर के ही स्वरूप हैं, उसी के प्रकाश हैं। हम इनको दो रूपों में देखते हैं, इसीलिये ये दो हैं। इसी मतवाद का आश्रय लेकर स्पिनोजा ने शरीर और मन के सम्बन्ध की व्याख्या की है। देह और मन परस्पर युक्त होकर क्रिया-प्रतिक्रिया की सृष्टि नहीं करते। इसकी प्रयोजनीयता भी नहीं है। क्योंकि देह और मन या जड़

और चैतन्य ईश्वर के ही प्रकाश हैं। जड़ या देह में जिस प्रकार ईश्वर-सत्ता स्फुरित है, चैतन्य या मन में भी उसी प्रकार ईश्वर-सत्ता स्फुरित है। इसलिये जब कभी मन के भीतर कोई घटना घटेगी, उस समय देह के अन्दर भी इसके अनुरूप कुछ घटित होगा। इसी प्रकार जब देह के अन्दर कुछ घटित होगा, उस समय मन के भीतर भी कोई अनुरूप घटना होगी। अर्थात् प्रत्येक घटना दैहिक है और साथ ही साथ मानसिक भी। इसलिये देह और मन परस्पर-विरोधी नहीं हैं, एक ही मनुष्य को दो रूप में ये व्यक्त करते हैं। चैतन्य या मन ही आकार रूप में जड़ या देह है; और जड़ या देह निराकार रूप में चैतन्य या मन है। इनमें से कोई किसी पर निर्भर नहीं—इनमें कार्य-कारण का कोई सम्बन्ध नहीं है। परन्तु इनमें एक पारस्परिक संगति विद्यमान है। जल, स्थल, उद्भिज, प्राणी में, विश्व के सब कुछ में, इस जड़-चैतन्य के माध्यम से ईश्वर का ही प्रकाश है। इसलिये स्पिनोजा की दृष्टि में जड़ और चैतन्य में कार्य-कारण का सम्बन्ध नहीं है। दोनों के बीच एक ही भगवत्-सत्ता स्पन्दित है। इस प्रकार यह कहा जा सकता है कि मानसिक तथा शारीरिक घटनाओं का समानान्तर अवस्थान है, सहयोग के लिये इनके परस्पर मिलन की कोई प्रयोजनीयता नहीं है। क्योंकि जड़ और चैतन्य में, अथवा शरीर और मन में, एक ईश्वर का भाव ही स्फुरित हो रहा है। इस मतवाद को समान्तरवाद ( Parallelism ) अथवा द्विभंगिवाद ( double aspect theory ) कहा जाता है।

## प्रकारतत्व अथवा आश्रयी-पदार्थ का स्वरूप

जड़ और चैतन्य को ईश्वर के दो गुणों के रूप में वर्णन कर अव स्पिनोजा

प्रकारतत्व की आलोचना में प्रवृत्त हुए। उनके मतानुसार पृथ्वी के ये अनेक और विचित्र वस्तु परमपदार्थ के ही नाना रूप में प्रकाश हैं। परम पदार्थ या ईश्वर ने नाना प्रकार से मनुष्य के सम्मुख अपने को प्रकाशित किया है। इसलिये विश्व के यावतीय पदार्थ ईश्वर के ही 'प्रकार' हैं। ईश्वर सब वस्तुओं का आश्रय है और वस्तुमात्र है आश्रयी। आश्रय और आश्रयी का सम्बन्ध इस प्रकार है कि आश्रय को छोड़कर आश्रयी की स्वत न्त्र, ए थक सत्ता नहीं है। ईश्वर का अवलम्बन कर विश्व के सब कुछ का अस्तित्व है; ईश्वर को छोड़कर उनका कोई स्वतन्त्र जीवन नहीं है। अर्थात् आश्रयी पदार्थ प्रतीयमान दृष्टि से अपनी विशिष्टता के कारण पृथक् जान पड़ने पर भी वास्तव में निज आश्रय ईश्वर को छोड़ और कुछ नहीं हैं। समुद्रतरंग समुद्र से पृथक् है, उसकी अपनी विशिष्ठता है; उसकी विशिष्ठता ही उसका तरंगत्व है। तथापि तरंग समुद्र का ही तरंग है, समुद्र का ही 'प्रकार' है; समुद्र का ही एक विशेष प्रकाश है। समग्रता की दृष्टि से तरंग समुद्र छोड़-कर और कुछ नहीं है। तरंग को स्पर्श करना समुद्र को ही स्पर्श करना है। इसी तरह विश्व की नाना प्रकार की वस्तुएँ ईश्वर की ही प्रकार हैं। रूप के अन्दर से ही अरूप का निरन्तर विकास होता है। असीम के रूप में जो ईश्वर है (natura naturans), सीमा के रूप में वही 'प्रकार' है (natura naturata)।

ईश्वर का एक प्रकार है जड़ और दूसरा है चैतन्य। जड़, गति और स्थिति के बीच से आत्म-प्रकाश करता है और चैतन्य, बुद्धि और संकल्प के बीच से। इसलिये हमारा जगत, गति, बुद्धि और संकल्प का जगत है। जड़ और चैतन्य भी हमारे निकट सीमाहीन हैं, क्योंकि उनके आदि और अन्त का

हमें कोई सन्धान नहीं मिलता। गति के बीच असंख्य जड़ वस्तुओं का उद्‌भव हो रहा है और संकल्प तथा बुद्धि के बीच असंख्य मन-विशेषों की सृष्टि हो रही है। गति स्वयं अनन्त है, परन्तु पृथ्वी के खण्ड-द्रव्यों में इसका जो सञ्चालन है, उनकी उत्पत्ति और उनका लय है। इसी प्रकार बुद्धि अपने रूप में अनन्त है, परन्तु मनुष्य में इसका खण्ड-प्रकाश मात्र है, यहां यह जन्म-मृत्यु-मय है। मनुष्य का मन अनन्त चैतन्य का विशेष प्रकाश है, और उसका शरीर अनन्त जड़ का विशेष प्रकाश है। परन्तु मन और देह समानान्तर प्रकाश हैं (Parallel Expressions), इसलिये प्रत्येक मन के अनुरूप एक देह होता है और प्रत्येक देह के अनुरूप एक मन होता है। मन शरीर से रूपान्वित होता है; शरीर के बिना मन का अस्तित्व सम्भव नहीं। अर्थात् शरीर के लिये ही मन है और मन के लिये ही शरीर।

## स्पिनोजा का व्यावहारिक दर्शन

प्रकार तत्व की आलोचना में स्पिनोजा ने कहा है कि प्रकार की अपनी स्वतन्त्र सत्ता नहीं है। अनन्त परम पदार्थ की सत्ता में ही प्रकार की सत्ता है। परन्तु यहां यह प्रश्न उठता है, कि जगत में जितनी विभिन्न प्रकार की वस्तु है; क्या ये सब हमारे मन की भ्रांति मात्र हैं; हम तो मनुष्य, पेड़, पुस्तक इनको उन्हीं के रूप में देखते हैं और यह भी मानते हैं कि ये एक दूसरे से पृथक् हैं। हमको इनमें ईश्वर का अनुभव नहीं होता है। यदि इस जगत के वस्तु-वैशिष्टय को हम अग्राह्य करें तो सब कुछ एकाकार हो जायगा। यहां तक कि मनुष्य का मन भी मिथ्या हो जायगा। परन्तु स्पिनोजा के अनुसार ऐसा नहीं

हो सकता। स्पिनोजा को यह विश्वास था कि मनुष्य का मन सीमाबद्ध और ज्ञानहीन है, तथापि इस सीमा में ही सीमा को अतिक्रमण करने की एक शक्ति है। अपूर्णता में ही पूर्णता की ओर अग्रसर होने की शक्ति है। मनुष्य का मन अपने को मिथ्या और भ्रान्ति से मुक्त कर पूर्णज्ञान का अधिकारी हो सकता है। इस पूर्णज्ञान के आलोक में विश्व की अनन्तता और परिपूर्णता की उपलब्धि होती है। उस समय हम जो देखते हैं, वह मनुष्य की खण्डित दृष्टि से नहीं, बल्कि ईश्वर की अनन्त दृष्टि से ही देखते हैं। इसलिये सीमा के बीच से मिथ्या को न देखकर, भूमा के बीच से सत्य का साक्षात् करते हैं।

अपने व्यावहारिक दर्शन में स्पिनोजा ने मनुष्य-ज्ञान को तीन स्तरों में विभक्त किया है। एक स्तर का अतिक्रमण कर तब दूसरे स्तर पर पहुंचा जा सकता है। पहिला स्तर है, इन्द्रियलब्ध्य ज्ञान। पंचेन्द्रियों के द्वारा हम बाहरी जगत से शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध का ज्ञान प्राप्त करते हैं। इस ज्ञान में कुछ अस्पष्ट धारणा, कुछ संस्कार और कुछ कल्पना का भी मिश्रण होता है। यह ज्ञान का प्रथम स्तर है। बुद्धि द्वारा विचार का इसमें कोई स्थान नहीं है।

ज्ञान के द्वितीय स्तर पर बुद्धि की क्रिया की ही प्रधानता है। यह ज्ञान युक्तिसिद्ध है। यह ज्ञान हमको इन्द्रियजात अभिज्ञता के ऊपर ले जाता है और पृथ्वी की नाना प्रकार की वस्तुओं में जो पारस्परिक संबंध है, उसका ज्ञान हमें प्राप्त होता है। परन्तु स्पिनोजा की दृष्टि में यह बुद्धि-प्रदत्त ज्ञान भी श्रेष्ठ ज्ञान नहीं है। क्योंकि यद्यपि यह विभिन्न पदार्थों के विषय में हमको अवगत कराता है, तथापि विश्व का समष्टिगत रूप और इसकी बहुता और विचित्रता के पीछे जो मौलिक एकता है, इनका संधान वह नहीं दे सकता।

विश्व की पूर्णतम सत्ता को जानने के लिये, भूमा का ज्ञान प्राप्त करने के लिये हमें ज्ञान के तृतीय स्तर पर आरोहण करना होगा। यह बुद्धि के अतीत है, यह अतिमानस (Intuition) है। इस ज्ञान से परम पदार्थ या ईश्वर का साक्षात्कार हो सकता है। अतिमानस के प्रकाश में एक अखण्ड सत्ता में विश्व का भास होता है।

मनुष्य की विभिन्न ज्ञानभूमि की उपरोक्त आलोचना से यह सूत्र निकलता है कि मनुष्य अज्ञानता की सीमा का अतिक्रमण कर वास्तविक ज्ञान का लाभ कर सकता है। उसमें यह सम्भावना है। स्पिनोजा ने यह भी दिखलाया है कि ज्ञान के इस श्रेष्ठ स्तर पर ही परमानन्द की प्राप्ति होती है। मनुष्य जीवन के वास्तविक सुख और शान्ति इसी ज्ञान पर निर्भर है। यही ईश्वर-प्रेम को उत्पन्न करता है। स्पिनोजा के अनुसार यह प्रेम अन्ध-संस्कारमूलक आकर्षण नहीं है। भगवान के प्रति मनुष्य का यह प्रेम, मनुष्य के बीच भागवत प्रेम का ही प्रकाश है। ईश्वर का अपने प्रति जो प्रेम है, वही अतिमानसमें ईश्वर के प्रति मनुष्य के प्रेम के रूप में प्रकाशित होता है। मनुष्य के साथ भगवान के इस नित्य सम्बन्ध की प्रकृति से ही हम जान सकते हैं कि मनुष्य की चरम सार्थकता कहां है। शुद्ध ईश्वर-प्रेम में ही मनुष्य की चरम सार्थकता है।

इन्द्रियों के बन्धन से मुक्ति-लाभ कर ईश्वर में अपने को प्रतिष्ठित करने में ही मनुष्य जीवन की वास्तविक सार्थकता है। अपने स्वरूप को जानने की चेष्टा करना ही स्पिनोजा के अनुसार मनुष्य का प्रधान कर्तव्य है। परन्तु मनुष्य जीवन की इस सार्थकता के मार्ग को कौन खोज मिकालेगा? और कौन मार्ग प्रदर्शन करेगा? स्पिनोजा का उत्तर है मनुष्य की बुद्धि। बुद्धि ही, इन्द्रियों के

आह्वान की उपेक्षा कर, मनुष्य को परम सत्य की ओर ले जाता है। परम सत्य को जानने के लिये मनुष्य में जो स्वाभाविक व्याकुलता है, उसी के द्वारा मनुष्य यह जान लेता है कि इन्द्रिय मार्ग से हमें जो मिलता है, वह सत्य नहीं है, बल्कि सत्य का स्थूल आवरण मात्र है। तब मनुष्य की दृष्टि बाह्य जगत से मुड़ कर अंतर्मुखीन हो जाती है। परन्तु उस अन्तर्जगत में भी सीमा का विरोध उसकी सार्थकता के मार्ग में बाधा की सृष्टि करता है। तब मनुष्य को बुद्धि का मार्ग छोड़कर अन्य किसी मार्ग से सत्य का संधान करना पड़ता है। तब उसको अतिमानस का आश्रय लेना पड़ता है। स्पिनोजा के अनुसार एक ही सत्य को हम दो विभिन्न दृष्टियों से देखते हैं। एक अखण्ड दृष्टि और दूसरा खण्डदृष्टि। अखण्ड दृष्टि से हम पूर्णता का दर्शन करते हैं, और खण्ड दृष्टि से हम बहु की विचित्रता को देखते हैं। पहिली दृष्टि पारमार्थिक दृष्टि है और दूसरी व्यावहारिक।

अतएव जगत में मनुष्य का इतिहास केवल जन्म-मृत्यु का इतिहास मात्र नहीं है। उसके जीवन की एक सार्थकता है। उसके खण्ड-जीवन में एक ऐसी सम्भावना है, जिसके द्वारा वह सीमा के बन्धन को पार कर सकता है। स्पिनोजा का कहना है कि निम्न स्तर के प्राणियों में भी यह सम्भावना विद्यमान है। यह सम्भावना ही मनुष्येतर प्राणियों में सहज प्रवृत्ति का रूप ग्रहण करती है। मनुष्यों के इच्छा और संकल्प के रूप में यह प्रकाशित है। पशुओं में जो अन्ध प्रवृत्ति है, मनुष्यों में वही इच्छाकृत कर्म है। जब यह कर्म-वेग मनुष्य के आयत्त के बाहर हो जाता है, तब वह कर्म-उन्मत्तता हो जाता है। साधारणतः मनुष्य इस उन्मत्तता का दास है। स्पिनोजा का कहना है कि मनुष्य को भावावेग के ऊपर उठना होगा, क्योंकि भावावेग

( Emotion ) अपरिस्फुट धारणा मात्र है। पहिले बुद्धि के द्वारा कर्मोन्माद और भावावेग पर विजय प्राप्त करना होगा, तभी बुद्धि के अतीत हम पहुंच सकते हैं। सीमा के जानने में ही सीमा को पार करने का संकेत है। ज्ञान के माध्यम से ही पूर्णता का लाभ होगा और चरम ज्ञान ईश्वर को जानना ही है। स्पिनोजा कहते हैं कि सुख कर्तव्य का पुरस्कार नहीं है, कर्तव्य ही सुख है। यह कर्तव्य, यह सुख, मनुष्य की यह परम सार्थकता, ईश्वर प्रेम से ही मिलते हैं।

स्पिनोजा के दर्शन में कुछ विशेषताएं ध्यान देने योग्य हैं। पहिली विशेषता है, उनके दर्शन की गाणितिक पद्धति। उन्होंने सोचा था कि उखलैजस की भांति वह भी इसी पद्धति से सत्य को पहुंच सकेगा। परन्तु वैज्ञानिक क्षेत्र में गाणितिक पद्धति की जो मर्यादा है, दर्शन के क्षेत्र में वैसा नहीं है। ज्यामितिशास्त्र बिना विचार के ही यह स्वीकार कर लेता है कि देश काल का एक जगत है। परन्तु दर्शन में केवल अस्तित्व को मान लेने से ही काम नहीं चलता है। दर्शन में यह भी अनुसंधान का विषय है कि क्या है और क्यों है। स्पिनोजा ने पहिले ही कुछ निर्वचनों ( Definitions ) को स्वीकार कर लिया है। किन्तु क्यों केवल उन्हीं को स्वीकार किया है, इसका कोई कारण नहीं दिया है।

जड़ और चैतन्य--परम पदार्थ के दो गुण हैं, यह स्पिनोजा ने कहा है, परन्तु परम पदार्थ के साथ इन गुणों का सम्बन्ध किस प्रकार का है, इसकी व्याख्या उन्होंने अच्छी तरह नहीं की है। यदि परम पदार्थ निर्गुण है, तो जड़ और चैतन्य मन की माया छोड़ और कुछ नहीं हैं। यदि परम पदार्थ सब गुणों का आकर है, तो गुण सत्य है और ईश्वर गुणातीत नहीं हैं। इसके

अतिरिक्त यदि ईश्वर मनुष्य के सामने जड़ और चैतन्य, केवल इन्हीं दो रूपों में प्रकट होते हैं, तो वह क्यों केवल इन्हीं दो रूपों में प्रकट होते हैं, किसी अन्य तृतीय रूप में प्रकट क्यों नहीं होते ? स्पिनोजा ने कहा है कि मनुष्य का मन ईश्वर के केवल दो गुणों को जान सकता है––पहिला चैतन्य और दूसरा जड़। परन्तु "जान सकता है", इस वाक्य से यही मान लिया जाता है कि जानने के पहिले ही जानने वाला मन का अस्तित्व है। अर्थात् ईश्वर को जानने के लिये ईश्वर के बाहर मन वर्तमान है। मन तो चैतन्य का ही प्रकार है, तो चैतन्य के उदय के पहिले ही उसके 'प्रकार' का उदय किस प्रकार हुआ ? और भी देखने की बात यह है कि यद्यपि जड़ और चैतन्य को स्पिनोजा ने ईश्वर का ही दो भिन्न प्रकाश माना तथापि चैतन्य को ही उन्होंने प्रधानता दी है। क्योंकि चैतन्य के द्वारा ही जड़ और चैतन्य दोनों का ज्ञान होता है।

पृथ्वी की बहु और विचित्र वस्तुओं को स्पिनोजा ने ईश्वर का विभिन्न प्रकाश कहा है। परन्तु यह प्रकाश कैसे हुआ और एक ने किस प्रकार बहु का आकार प्राप्त किया, यह हम नहीं जान सकते। हम केवल यह जानते हैं कि एक ही में इनका अवस्थान है। जिस प्रकार त्रिभुज के निर्वचन में ही त्रिभुज के सब गुण विद्यमान हैं, ठीक वैसा ही। स्पिनोजा का परम पदार्थ निष्क्रिय और स्थितिशील ही जान पड़ता है। केवल यही नहीं समालोचकों ने स्पिनोजा के इस 'परम पदार्थ' को कहा है अमूर्त ( Abstract ) और पूर्णता की एक गाणितिक सीमामात्र ( Mathematical Limit )। यह सत्य मनुष्य की अभिज्ञता में मूर्त नहीं हो पाता।

परन्तु स्पिनोजा के ईश्वर-तत्व में एक गूढ़ सत्य निहित है। असीम के साथ सीमा का जो सम्बन्ध है, सीमा के द्वारा उसको निर्धारित नहीं किया

जा सकता। इन्द्रिय, मन और बुद्धि की सीमा के भीतर यदि हम परम सत्य को डाल नहीं सकते तो हमें उस सीमा को पार करना ही होगा। किन्तु यह ठीक नहीं कि परम सत्य की उपलब्धि करने के लिये सीमा को अतिक्रमण करने से वह मिथ्या, या काल्पनिक या शून्य हो जायगा। नाम और रूप की सीमा में डाल कर ही मन किसी वस्तु की जानकारी करता है। इसलिये अनन्त परम तत्व का सन्धान अतिमानस में ही सम्भव है। हम असीम का एकान्त चाहते हैं, परन्तु हम उसे चाहते हैं, सीमा के भीतर—यही मनुष्य के आध्यात्मिक जीवन का ट्राजेडि है। स्पिनोजा ने सीमा और असीम के इस सम्बन्ध की ही चर्चा की है। परमतत्व के विषय में मूर्त-अमूर्त, स्थितिगति और गुण-निर्गुण का प्रश्न असीम को सीमा के बीच पाने का ही प्रश्न है। इन प्रश्नों की निवृत्ति से ही यह जान पड़ेगा कि सत्य का प्रकाश हो रहा है। क्योंकि प्रश्न मानस का ही धर्म है। अतिमानस में प्रश्न नहीं है, प्रकाश है। स्पिनोजा का ईश्वर-तत्व, पाश्चात्य विचारधारा में एक व्यक्तिक्रम ही जान पड़ता है। इसलिये स्पिनोजा का दार्शनिक तत्व बुद्धिवादी पाश्चात्य विचार-धारा के नीचे दब गया। कोई पाश्चात्य दार्शनिक आज तक उसका पुनरुद्धार नहीं कर सके। पाश्चात्य बुद्धि ने यह मान लिया है कि विचार मार्ग से जो नहीं मिलता, वह पूर्ण नहीं शून्य है।

जो कुछ हो, स्पिनोजा ने अपने पूर्ववर्ती दार्शनिक विचार को और गम्भीर तथा व्यापक बनाया है। जड़ और चैतन्य को एक ही तत्व के दो प्रकाशों के रूप में रखकर उन्होंने द्वैतवाद की समस्या को लघु किया है और इससे परवर्ती दार्शनिकों को नये मार्ग का सन्धान मिला है। किसी नये दार्शनिक प्रतिष्ठान का निर्माण तो स्पिनोजा ने नहीं किया, परन्तु योरोप की परवर्ती

दार्शनिक-विचारधारा पर उनका बहुत बड़ा प्रभाव पड़ा। जर्मन दार्शनिक हेगेल ने यथार्थ ही कहा है कि दार्शनिक होने के लिये पहिले स्पिनोजा का शिष्यत्व ग्रहण करना पड़ेगा।

## पठनीय

स्पिनोजा-लिखित :--Ethics--Translated by W. H. White.

Chief Works--Translated by R. H. Elwes.

Spinoza selections—Edited by J. Wild (Scribners)

सहज-प्रवेशिका :--The Story of Philosopy--Will Durant.

Spirit of Modern Philosopy --Josiah Royce.

The Philosophy of Spinoza--J. Ratner.

आलोचनात्मक :—Spinoza--J. Caird.

A Study of Spinoza--J. Martineau.

Spinoza, His Life and Philosophy —Pollock.

The Philosophy of Spinoza --H. A. Wolfson (2 vols.)

A Study of the Ethics of Spinoza H. H. Joachim.

Spinoza--L. Roth.
Spinoza--Picton.
The Philosephy of Spinoza
--R. M. McKeon.
Spinoza's Political and Ethical
Philosophy--R A. Duff.

## गॅटफ्रिड व्हिलहेल्म लाइबनिट्स
## ( Gottfried Wilhelm Leibnitz 1646-1716 )

[ जर्मनी के लाइपज़िग नगर में लाइबनिट्स का जन्म हुआ। उनके पिता स्थानीय विश्वविद्यालय में दर्शन के अध्यापक थे। केवल ६ वर्ष की अवस्था में उनके पिता की मृत्यु हुई, परंतु यथेष्ट पैत्रिक सम्पत्ति होने के कारण उन्हें कभी अर्थ-चिन्ता नहीं हुई। उनके पिता के पुस्तकागार से भी ज्ञानार्जन में उन्हें बहुत सहायता मिली। स्वयं अपनी इच्छा के अनुसार ही उन्होंने अपना अध्ययन सम्पन्न किया, और स्वल्प समय में ही लैटिन और ग्रीक में उन्होंने पाण्डित्य प्राप्त किया। १४ वर्ष की अवस्था में ही उन्होंने विश्वविद्यालय में प्रवेश किया और ६ वर्ष दर्शन और कानून के अध्ययन के बाद वह आचार्य उपाधि के योग्य विवेचित हुए। परन्तु इतनी थोड़ी उम्र में उपाधि देने को विश्वविद्यालय सम्मत नहीं हुआ। तब आल्टडर्फ विश्वविद्यालय ने उन्हें उपाधि दी और अध्यापक का पद देने की भी उसने स्वीकृति दी। लाइबनिट्स ने यह पद ग्रहण नहीं किया और स्वतन्त्र रूप

से ज्ञान-चर्चा करने का उन्होंने निश्चय किया। २१ वर्ष की अवस्था में राजनीतिक विभाग में एक जिम्मेदारी का पद उन्होंने ग्रहण किया। उनके व्यावहारिक जीवन के कामों में असाधारण बहुमुखी प्रतिभा का परिचय प्राप्त होता है। गणित, पदार्थ विद्या, दर्शन, न्याय, कानून, धर्मशास्त्र, यहां तक कि आधुनिक गाणितिक न्याय ( Mathematical Logic ) के भी वह पण्डित थे। वही व्यासकलन और समासकलन ( Differential and Integral Calculus ) के आविष्कारक हैं। विलायत की रॉयल सोसाइटी और पेरिस की एकाडेमी ने उन्हें सदस्य नामज़द किया था। असंख्य पत्रों में और अपने मित्रोंके लिये प्रस्तुत किये गये उनके स्वल्पायतन वक्तव्यों में ही लाइबनिट्स का दार्शनिक मतवाद निहित है। मनुष्य की अभिज्ञता के सब तथ्य उनके ज्ञान के विषय थे। उन सब और विचित्र अभिज्ञताओं में समन्वय का प्रयास उनके दर्शन का प्रधान लक्षण है। १७१६ ई० में लाइबनिट्स की मृत्यु हुई।]

जड़ और चैतन्य को पृथक् कर देकार्ते ने द्वैतवाद की सृष्टि की, और स्पिनोजा ने ईश्वर के दो प्रकाश के रूप में रखकर जड़ और चैतन्य के इस द्वैतवाद की समस्या को लघु करने की चेष्टा की। परन्तु स्पिनोजा के इस प्रयास से यह भी प्रमाणित होता है कि द्वैतवाद को न स्वीकार करते हुए भी उन्होंने यह मान लिया था कि साधारण लोगों के लिये न तो चैतन्य जड़ है और न जड़ चैतन्य। उन्होंने मानवीय व्यावहारिक ज्ञान में जड़ और चैतन्य की पृथकता को स्वीकार किया है, परन्तु पारमार्थिक ज्ञान में इनके अस्तित्व को ही अस्वीकार किया है। इसलिये व्यावहारिक अर्थात् हम लोगों का यह इन्द्रियग्राह्य जगत और पारमार्थिक अर्थात् अतीन्द्रिय ईश्वर का जगत

इन दोनों का द्वैतभाव तो रहा ही। जड़ और चैतन्य की समस्या के समाधान के लिये इनकी मौलिक एकता का सन्धान करना होगा। यह दो प्रकार से सम्भव है—या तो जड़ के द्वारा चैतन्य की व्याख्या, या चैतन्य के द्वारा जड़ की व्याख्या। इसी को अन्य रूप में कहा जा सकता है—वस्तु द्वारा भाव की व्याख्या अथवा भाव के द्वारा वस्तु की व्याख्या। अर्थात् या तो वास्तववाद ( Realism ) को ग्रहण करना होगा, नहीं तो भाववाद ( Idealism ) का आश्रय लेना होगा। हां, ऐसा भी हो सकता है कि जड़ और चैतन्य दोनों के अतीत इस परम ऐक्य का सन्धान मिलें। स्पिनोजा ने यही चेष्टा की थी और इसीलिये पाश्चात्य मानस इसे ग्रहण न कर सका। यदि केवल एक ही पदार्थ को एकमात्र सत्य मान लिया जाय तो दो के बीच सम्बन्ध का प्रश्न ही नहीं उठता। स्पिनोजा ने यही किया था, परन्तु लाइबनिट्स ने इसे स्वीकार नहीं किया। उन्होंने एक दूसरे समाधान का आश्रय लिया। समाधान यह था कि जड़ और चैतन्य की गुणगत विषमता को स्वीकार करते हुए भी उनके पृथक् अस्तित्व को अस्वीकार करना।

लाइबनिट्स के दर्शन का प्रारम्भ इस प्रश्न से है कि जिन वस्तुओं को हम पृथ्वी में देखते हैं, उनका वास्तविक स्वरूप क्या है? पदार्थ का स्वरूप या उसकी सत्ता न केवल जड़ हो सकती है और न केवल चैतन्य। क्योंकि ऐसा होने से दूसरे की व्याख्या असम्भव हो जाती है। लाइबनिट्स ने यह भी दिखाया कि यदि देकार्ते के मतानुसार यह सत्य हो कि मन का धर्म ही चैतन्य है—अर्थात् चैतन्य न रहने पर मन नामक कोई पदार्थ रह नहीं जाता—तो जब गहरी नींद के समय मनुष्य चैतन्य नहीं रहता तो क्या उस समय मन का अस्तित्व भी नहीं रहता है? लाइबनिट्स के अनुसार यह असम्भव है। इसे

छोड़कर जड़ जगत में भी कुछ घटनाएं हैं, जिनको जड़ नहीं कहा जा सकता। देकार्ते के अनुसार जड़ का धर्म है विस्तार, परन्तु इनकी विस्तृति नहीं है। उत्ताप, आलोक, बिजली, शब्द, आकर्षण और विकर्षण इनकी तो कोई विस्तृति नहीं है। तो क्या ये जड़ नहीं हैं? परन्तु ये चैतन्य भी तो नहीं हैं। तब ये क्या हैं? लाइबनिट्स ने यह दिखाया कि वास्तव में विस्तृति जड़ का धर्म नहीं है। क्योंकि विस्तृति के द्वारा हम इस गतिमान जड़ जगत के स्वरूप को समझ नहीं सकते।

## चेतन-परमाणु तत्व ( Theory of Monads )

उपर्युक्त आलोचना के सिलसिले में लाइबनिट्स इस सिद्धान्त पर उपनीत हुए कि यदि जड़ कहने से विस्तार का बोध होता है, तो यह जड़त्व पदार्थ की सत्ता ( Essence ) नहीं हो सकती। जो परम सत्ता ( Ultimate Essence ) है, वह अमूर्त न होकर मूर्त होगी, अर्थात् वह हमारी अनुभूति का अंग होगी। वह अजड़ और क्रियाशील होगी और उसे क्षुद्रतर अंश में विभक्त नहीं किया जा सकेगा।—वह होगी अविभाज्य। लाइबनिट्स के अनुसार 'शक्ति' में ही ये सब गुण हमें मिलते हैं। जड़ तथा चैतन्य दोनों में इस शक्ति या क्रियाशीलता का अस्तित्व है। जड़ पदार्थ से हमें जो निष्क्रियता अथवा अचेतनता का बोध होता है, वह सही नहीं। जड़ का धर्म स्थितिशीलता या अचेतनता नहीं है, इसका धर्म है, क्रियाशीलता। जड़ के रूप में हम जिस पदार्थ में विस्तार पाते हैं, वह वास्तव में शक्ति का ही मूर्त रूप है। शक्ति घनीभूत होकर जड़ पदार्थ का आकार ग्रहण करती है। अतएव लाइबनिटस के अनुसार विस्तृत होकर रहना ही जड़ का धर्म नहीं है, उसका

धर्म है, बाधा देने की शक्ति ( Resistance )। इसी प्रकार मन का भी धर्म है, शक्ति या क्रियाशीलता। यह जो शक्ति जड़ या चैतन्य दोनों में विराजमान है, वही पदार्थ की परम सत्ता है। लाइबनिट्स ने इसका नाम दिया है, 'चेतन परमाणु' ( Monads )। यह चेतन परमाणु या मोनाड गणितशास्त्र के बिन्दु की तरह प्रमूर्त नहीं है। साथ ही यह परमाणु ( Atom ) की तरह निष्क्रिय जड़ पदार्थ भी नहीं है। चेतन परमाणु मूर्त है और अजड़ है।

इसके अनन्तर लाइबनिट्स ने चेतन परमाणुओं की विशेषताओं का वर्णन किया है। शक्ति ही परम पदार्थ है, परन्तु यह परम पदार्थ एक नहीं है। अर्थात् मूल आधार के रूप में एक ही शक्ति विश्व की सब वस्तुओं का आकार है, ऐसा नहीं। यदि ऐसा हो तो स्पिनोजा का परम पदार्थ ईश्वर के साथ इसकी कोई पृथकता ही न रहे। इसलिये लाइबनिट्स ने कहा कि परम पदार्थ एक नहीं अनेक हैं। हमारी अभिज्ञता यही है कि प्रत्येक वस्तु की एक विशिष्टता है, उसकी अपनी जीवन-धारा है। ऐसी ही असंख्य वस्तुओं से हमारी दुनिया भरी हुई है। लाइबनिट्स के अनुसार ये असंख्य वस्तु असंख्य शक्ति केन्द्र छोड़कर और कुछ नहीं। अर्थात् असंख्य चेतन परमाणुओं की समष्टि यह दुनिया है।

चेतन परमाणु अपने-अपने नियम पर चलते हैं। उनकी जीवन-यात्रा में अन्य किसी का प्रभाव नहीं है और न एक चेतन परमाणु अन्य किसी चेतन परमाणु पर अपना प्रभाव विस्तार कर सकता है। इसलिये लाइबनिट्स ने उपमा के रूप में इनको कहा है "गवाक्षहीन" ( Windowless )। प्रत्येक चेतन परमाणु स्वयं सम्पूर्ण है और सम्पूर्ण रूप से स्वयं नियन्त्रित है।

प्रत्येक चेतन परमाणु मानों एक-एक स्वतन्त्र दुनिया है और अपने नियमों के अनुसार परिणति लाभ करता है। परन्तु स्वतन्त्र और पृथक् होने पर भी प्रत्येक परमाणु अन्य सब परमाणुओं का प्रतिरूप है। इसलिये उस परमाणु के लिये अपने को सम्पूर्ण रूप से जानने से ही अखिल विश्व का ज्ञान उसे प्राप्त हो जाता है। चेतन परमाणु मानों अपने जीवन में विश्व के सारे अतीत और भविष्य को ढो चला है। एक सजीव दर्पण की भांति वह अपने बीच विश्व को प्रतिफलित करता है। विराट ( Macrocosm ) अनु ( Microcosm ) के बीच प्रतिफलित हो रहा है।

चेतन परमाणु निष्क्रिय जड़ पदार्थ नहीं; इनकी ईक्षण-शक्ति (Power of Perception) है। परंतु सबकी ईक्षण-शक्ति एक समान नहीं। निम्न-स्तर के चेतन परमाणुओं की ईक्षण-शक्ति अत्यन्त मृदु है, उनमें चेतनता का आभासमात्र है। उच्चस्तर के चेतन परमाणुओं में ईक्षण-शक्ति ने अधिक पूर्णता लाभ की है। सचेतनता क्रमशः विकास प्राप्त होकर, इस स्तर पर आत्मसचेतनता ( Apperception ) में परिणत होती है। इसलिये लाइबनिट्स के अनुसार परमाणुओं में चैतन्य का क्रम विकास हुआ है और इसीलिये ईक्षण-शक्ति के परिमाण भेद में ये असंख्य हैं। सबमें ईक्षण-शक्ति रहने के कारण जगत में निष्क्रिय जड़पिण्ड कुछ नहीं है; स्थावर और जंगम में जो गुणगत पार्थक्य है, उसका भी लोप हुआ। लाइबनिट्स ने जड़ को ही सजीव नहीं किया, बल्कि मन की परिधि को भी व्यापक बना दिया।

पहिले ही कहा जा चुका है कि प्रत्येक चेतन परमाणु अपने बीच से विश्व को प्रतिफलित करता है। परन्तु चूंकि चेतन परमाणुओं की ईक्षण-शक्ति

में विभिन्नता है, इसलिये इस प्रतिफलन में भी कम या बेशी का अन्तर है। चेतन परमाणु अपनी-अपनी क्षमता के अनुसार विश्व को प्रतिफलित करते हैं। जिनमें ईक्षण-शक्ति का विशेष विकास हुआ है, वे चेतन परमाणु विशेषरूप से क्रियाशील हैं। प्रत्येक चेतन परमाणु में निष्क्रियता और सक्रियता दोनों ही हैं। इस निष्क्रियता और सक्रियता के द्वन्द्व के बीच से ही उसकी गति भी है और परिणति भी। चेतन परमाणु मानो जड़ चेतन के द्वन्द्व का मूर्त प्रतीक है। निम्नतम से उच्चतम परमाणु तक एक निरवच्छिन्न क्रम है। इस निरवच्छिन्नता के नियम ( Law of Continuity ) के अनुसार विश्व में कहीं रिक्त स्थान नहीं है, कहीं आकस्मिकता नहीं है, और न कहीं पुनरावृत्ति ही है। जगत में कोई दो वस्तु बिलकुल एक-सी नहीं हैं, यहां तक कि प्रत्येक वृक्षपत्र और प्रत्येक तृण अपने निजी छन्दों के साथ अपने-अपने उद्देश्यों के साधन के लिये विश्व में अपनी जगह कर ली है। चेतन परमाणुगण केवल क्रियाशील हैं, ऐसा नहीं, इनमें एक अभिव्यक्ति की शक्ति है, जिसके द्वारा ये उच्चस्तरों पर आरोहण कर सकते हैं। लाइबनिट्स के अनुसार जगत एक चरम उद्देश्य के नियम (Law of Final Causes) के द्वारा संचालित हो रहा है। इस नियम को आश्रय कर ही जगत की अभिव्यक्ति हो रही है। इसी का परिणाम है कि विश्व का प्रत्येक पदार्थ अपने चरम उद्देश्य को सफल करने के लिये उन्मुख है। कोई सज्ञान ऐसा कर रहा है और कोई अज्ञानता-पूर्वक ही ऐसा कर रहा है। इसलिये ज्ञान में हो या अज्ञान में विश्व के सब पदार्थ विशेष परिणति की ओर अग्रसर हो रहे हैं। इसी का फल है कि चेतन-परमाणुओं में एक क्रम-अभिव्यक्ति हो रही है। इस क्रम-अभिव्यक्ति अथवा

क्रम-विकास के असंख्य स्तरों में से लाइबनिट्स ने कुछ प्रधान स्तरों का उल्लेख किया है ।

निम्नस्तर के चेतन परमाणुओं में केवल बोध-शक्ति है । जगत का कोई पदार्थ भी सम्पूर्ण अचेतन नहीं, इसलिये इनको कहना होगा प्रायः—अचेतन। लाइबनिट्स ने इनका नाम दिया है, निद्रित चेतन परमाणु । मिट्टी, पत्थर और लकड़ी आदि इसी स्तर के अन्तर्भुक्त हैं । इसके ऊपर के स्तर के चेतन परमाणु अर्द्ध सचेतन हैं । लाइबनिट्स ने इनका नामकरण किया है, स्वप्न-स्थित चेतन-परमाणु । उद्भिज जगत इसी स्तर के अन्तर्भुक्त है । इसके ऊपर के स्तर के चेतन परमाणुओं को जाग्रत चेतन परमाणु कहा गया है । ये सचेतन हैं और इनको लेकर ही जीव-जगत संगठित है । इस जीव-जगत में मनुष्य का स्तर है उच्चतम । चेतन-परमाणु यहां केवल सचेतन ही नहीं, बल्कि आत्म-सचेतन ( Self-Concious ) है ।

इन असंख्य विभिन्न चेतन-परमाणुओं की क्रियाशीलता में भी अन्तर है । चेतन परमाणु जड़धर्मी भी है, और चैतन्यधर्मी भी । चैतन्य का विकास जिसमें अधिक है, क्रियाशीलता भी उसकी उतनी अधिक है । तथापि प्रत्येक चेतन परमाणु में ही निष्क्रियता या जड़ता का अस्तित्व होने के कारण कोई भी पूर्ण क्रियाशील नहीं है । क्रम विकास के उच्चतम प्रान्त में जो चेतन परमाणु है, वही सम्पूर्ण रूप से जड़ता-वर्जित है, पूर्ण चैतन्यमय है; और पूर्ण क्रियाशील है । यह पूर्ण चैतन्यमय चेतन परमाणु ही ईश्वर है । ईश्वर चेतन परमाणुओं में श्रेष्ठतम और पूर्णतम है, और उसकी ईक्षण-शक्ति अबाध और स्वच्छ है । अन्य चेतन परमाणुओं के साथ ईश्वर का यही पार्थक्य है । अन्य किसी के ज्ञान में सत्य का अबाध प्रकाश नहीं है, मिथ्या के आवरण से

वह अस्पष्ट है। परन्तु ईश्वर के ज्ञान में सत्य का नियत और पूर्ण प्रकाश है।

## पूर्वस्थापित छन्द ( Pre-established Harmony )

हम पहिले से ही यह जानते हैं कि लाइबनिट्स के अनुसार यह विश्व असंख्य चेतन-परमाणुओं द्वारा संगठित है, और ये चेतन परमाणु मानों क्षुद्र, स्वतन्त्र और स्वयंसम्पूर्ण जगत हैं। हम यह भी देख चुके हैं कि देकार्ते के दर्शन में जड़ और चैतन्य केवल इन दो पदार्थों की सम्बन्ध-समस्या ने कैसा जटिल रूप धारण किया था। इसलिये लाइबनिट्स के इन असंख्य स्वतन्त्र चेतन-परमाणुओं के पारस्परिक सम्बन्ध का निर्णय एक जटिलतर समस्या है। स्वतन्त्र और स्वयंसम्पूर्ण होने से तो स्वेच्छाचारी होना ही स्वाभाविक है। यह असंख्य यथेच्छाचारियों का दल तो एक अव्यवस्था और अराजकता की ही सृष्टि करेगा। परन्तु हम जिस जगत के साथ परिचित हैं, उसमें तो हम एक छन्द और व्यवस्था ही पाते हैं। यावतीय वस्तुओं की स्थिति, गति और परिणति नियमान्तर्गत है। चेतन परमाणुओं के राज्य में यह किस प्रकार सम्भव होता है? स्वतन्त्र जीवन में अभ्यस्त चेतन परमाणुओं ने सहयोग के द्वारा किस प्रकार से जगत में नियमों का प्रवर्तन किया है? लाइबनिट्स ने इसी समस्या के समाधान के लिये "पूर्वस्थापित छन्द" के मतवाद की अवतारणा की है।

लाइबनिट्स के अनुसार श्रेष्ठ चेतन परमाणु ईश्वर ने अन्य सब चेतन परमाणुओं की सृष्टि की है, और स्वाधीन बनाकर ही इनकी सृष्टि की है। परन्तु स्वाधीन बनाने पर भी इसकी सृष्टि को पहिले

से ही इस प्रकार नियन्त्रित कर दिया है कि एक की स्वाधीनता दूसरे की स्वाधीनता का विरोधी नहीं हो सकती। प्रत्येक चेतन-परमाणु का जीवन अन्य सब चेतन-परमाणुओं के जीवन के साथ संगति रखकर ही परिणति प्राप्त करता है। प्रत्येक चेतन-परमाणु अपनी विशिष्टता और अपनी सम्भावना में दूसरे चेतन परमाणु से पृथक् अवश्य है, परन्तु वह होते हुए भी विश्व के समग्र रूप का वह परिपूरक है; कहीं भी अपनी स्वाधीनता के प्रयोग से उसने विश्व के छन्द को क्षुण्ण नहीं किया है। अर्थात् सब नियमों के पीछे एक ऐसा सार्वभौम भागवत् नियम है, जिसको स्वीकार कर ही चेतन-परमाणुओं के अपने नियम व्यक्त होते हैं। इसलिये उनके स्वतंत्र जीवन और स्वतन्त्र परिणति के बीच जो कुछ घटित हो रहा है, वह विश्व का ही समग्र जीवन और उसकी समग्र परिणति है। इस विश्वछन्द की तुलना एकतानवाद्य (Orchestra) के साथ की जा सकती है। एकतानवाद्य का प्रत्येक वाद्ययंत्र अपनी स्वर-विशिष्टता में दूसरे से स्वतन्त्र है और प्रत्येक की स्वर-प्रकाश भंगि भी दूसरे से भिन्न है। तथापि एकतानवाद्य से शब्द-विशृंखला की सृष्टि न होकर स्वर-संगति की ही सृष्टि होती है। इसका कारण यह है कि प्रत्येक यंत्र पृथक् रहकर भी एक विशेष स्वर-विन्यास का आश्रय लेकर आत्म-प्रकाश करता है। इसमें उसकी स्वतन्त्रता भी है, और एकतान का उद्देश्य भी व्यर्थ नहीं होता है। चेतन-परमाणुओं के जगत में भी ऐसा ही है।

इसी पूर्व-स्थापित छन्द के मतवाद के द्वारा लाइबनिट्स ने देह और मन की सम्बन्ध-समस्या के समाधान का भी प्रयास किया है। मन अपने नियम पर चलता है और देह अपने नियम पर। इनमें से कोई किसी पर निर्भर

नहीं, और न इनमें कोई पारस्परिक क्रिया-प्रतिक्रिया ही है। तथापि इनमें सहयोगिता है, क्योंकि जगत के अन्य पदार्थों की भांति ये भी "पूर्वस्थापित छन्द" के नियम का आश्रय लेकर ही चल रहे हैं। इसलिये अन्य सबकी तरह इनके जीवन में भी छन्द-च्युति होने का कोई भय नहीं है। एक पटु यन्त्री इस प्रकार की दो घड़ियों का निर्माण कर सकता है, जो सम्पूर्ण पृथक् होने पर भी एक ही समय का निर्देश करती हैं। इसी प्रकार सर्वज्ञ और सर्वश्रेष्ठ सृष्टिकर्त्ता ईश्वर ने शरीर और मन का इस प्रकार संगठन किया है कि स्वतन्त्र होने पर भी इनमें एक संगति वर्तमान है। यही कारण है कि हमारे जीवन में देह तथा मन की प्रतिदिन की सहयोगिता का एक सार्थक रूप है।

## लाइबनिट्स की ज्ञान-मीमांसा

मनुष्य किस प्रकार ज्ञान सञ्चय करता है, मनुष्य के ज्ञान की सीमा कहां है—यह भी दर्शन का एक आलोच्य विषय है। दर्शन के इतिहास में इस ज्ञान-मीमांसा को लेकर अनेक मतवादों की सृष्टि हुई है। पाश्चात्य दर्शन के आधुनिक युग में बुद्धिवाद ( Rationalism ) और अनुभववाद (Empiricism) का तर्क-वितर्क है। देकार्त, स्पिनोजा और लाइबनिट्स —ये बुद्धिवादी हैं। बुद्धिवादियों के अनुसार ज्ञान, बुद्धि का ही अपना रूप है, वह मनुष्य की सहजात ( Innate ) है। मनुष्य के जन्म के साथ ही उसका मन ज्ञानसहित जन्म ग्रहण करता है। ज्ञान वहिर्जगत के साथ हमारे संस्पर्श पर निर्भर नहीं है। दूसरी ओर अनुभववादी इस मत को स्वीकार नहीं करते। उनके अनुसार ज्ञान मन का सहजात धर्म नहीं; यह इन्द्रियलब्ध्य

है। वहिर्जगत के साथ मन के संस्पर्श की जो अनुभूति है, ज्ञान उसका ही फल है। लाइबनिट्स के समसामयिक अनुभववादी दार्शनिक थे इंगलैंड के लॉक (Locke)। उन्होंने ज्ञान को मन की सहजात सम्पत्ति के रूप में स्वीकार नहीं किया। उनके अनुसार मनुष्य के जन्मकाल में मन में ज्ञान का कोई अस्तित्व नहीं होता; अनुभूति की रेखाओं के पत्तन से ही मन में ज्ञान का सञ्चार होता है। मन जैसे शून्य आधार, बाहरी दुनिया से ज्ञान के उपादान तक पहुंच कर इस शून्य आधार को पूर्ण करते हैं। ज्ञान यदि मनुष्य की सहजात सम्पत्ति ही है तो जगत में क्यों कोई बुद्धिमान और कोई मूढ़ होगा, शिक्षित और अशिक्षित के ज्ञान में कोई पार्थक्य क्यों होगा ?

लाइबनिट्स बुद्धिवादी हैं; उन्होंने लॉक के इस मत को स्वीकार नहीं किया। इस मत को मान कर हम प्रतिभा की कोई युक्तिपूर्ण व्याख्या नहीं कर सकते। ज्ञान यदि इन्द्रियजात अनुभव का फल है तो हम सभी एक ही आवेष्ठन ( Environment ) में रहकर एक ही प्रकार की अभिज्ञता प्राप्त कर रहे हैं। तो फिर क्यों हम में से कोई साधारण और कोई असाधारण प्रतिभा सम्पन्न हैं ? इससे यही प्रमाणित होता है, कि ज्ञान मनुष्य के मन का सहजात है। लाइबनिट्स ने दिखलाया कि देकार्ते और लॉक दोनों के मत गलत हैं, यद्यपि दोनों में कुछ सत्य है। उनके अनुसार ज्ञान के लिये दो वस्तुओं की आवश्यकता है। यह सहजात भी है; और इसके लिये इन्द्रियजात अनुभूति की भी आवश्यकता है। बुद्धिवादी होते हुए भी उन्होंने अनुभूति के मूल्य को अस्वीकार नहीं किया। मन का जो सहजात ज्ञान है, वह ज्ञान का अंकुर मात्र है। इन्द्रियजात अनुभूति की सिंचाई से ही इस

अंकुर को विकसित किया जा सकता है। मन की अस्पष्ट और अर्द्ध स्पष्ट धारणाएं बाहरी दुनिया के संस्पर्श में ही स्पष्ट और परिस्फुट हो उठती हैं। इसलिये मन शून्य आधार नहीं है, इसमें पहिले से ही ज्ञान का अंकुर वर्त्तमान है। इन्द्रियज अनुभूति भी अवान्तर नहीं है, क्योंकि इसके द्वारा ही यह अंकुर वृहत् महीरुह में परिणत होता है।

अतएव ज्ञान निर्भर है दो वस्तुओं पर, मन की प्रकृति और इन्द्रियज अनुभूति। लाइबनिट्स के अनुसार इन दो विषयों को केन्द्रित कर दो प्रकार के सत्यों की उत्पत्ति हुई है। मन की सहजात प्रकृति से जिस सत्य की उत्पत्ति है, वह है अनिवार्य या अवश्यम्भावी सत्य (Necessary Truth); और बाहरी जगत तथा इन्द्रिय-संस्पर्श-जनित ज्ञान से जिस सत्य की उत्पत्ति है, वह है आपतिक सत्य (Contingent Truth)।

## ईश्वर और दुःख-समस्या

धर्म के सम्बन्ध में लाइबनिट्स का जो मत है, उसमें उन्होंने यह दिखलाने का प्रयास किया है कि सृष्टि के बीच से सृष्टिकर्त्ता ईश्वर का महान उद्देश्य ही साधित हो रहा है। ईश्वर के साथ जगत का घनिष्ठ सम्बन्ध है। जगत के यावतीय पदार्थ जो एक पारस्परिक सम्बन्ध में आबद्ध हैं, वह ईश्वर के कारण ही सम्भव है। जगत की नियमानुवर्तिता के मूल में वही है। चेतन परमाणुओं के जगत में मनुष्य ही आत्म-सचेतन है। इसी आत्म-सचेतनता के बल पर मनुष्य भगवान का आन्तरिक संग प्राप्त कर सकता है।

ईश्वर सृष्टिकर्त्ता होने पर भी एक सर्वशक्तिमान स्वेच्छाचारी सम्राट्

की भांति नहीं। जिस भागवत बुद्धि के द्वारा सारा जगत सञ्चालित हो रहा है, वह स्वयं भी उसी भागवत विधान के अधीन है। वास्तविकता यह है कि बुद्धि को ही लाइबनिट्स ने विश्व के श्रेष्ठ तत्व के रूप में ग्रहण किया है। यह प्रज्ञाशक्ति ही ईश्वर का स्वरूप है।

ईश्वर ने जो इस जगत की सृष्टि की है, लाइबनिट्स के अनुसार यही सर्वश्रेष्ठ जगत है। हमारी इस दुनिया की अपेक्षा कोई श्रेष्ठतर जगत सम्भव नहीं। ईश्वर है, परम सत् और पूर्णतम। यदि इस जगत से श्रेष्ठतर जगत की सृष्टि करने में समर्थ होकर भी उन्होंने ऐसा नहीं किया हो तो कैसे कहा जाय कि वह सत् है? इस जगत में मनुष्य के कितने दुःख हैं, कितना उनका अकल्याण है। इनको दूर करने में भी सक्षम होकर उन्होंने ऐसा नहीं किया है, और यदि श्रेष्ठतर जगत की सृष्टि करने में वह अक्षम हैं तो फिर वह सर्वशक्तिमान पूर्णतम नहीं है। इसलिये ऐसा नहीं हो सकता; ईश्वर असत् और अक्षम किस प्रकार से हो सकते हैं। अतएव इस जगत की तुलना में श्रेष्ठतर जगत हो नहीं सकता, नहीं तो ईश्वर अवश्य ही उसकी सृष्टि करते।

परन्तु इस जगत में इतना दुःख क्यों है? मनुष्य के अनुभव में तो दुनिया में दुःख कष्ट की ही अधिकता है। इस दुःख-प्रधान जगत को किस प्रकार से कहा जाय सर्वश्रेष्ठ सृष्टि! इस दुःख के संबंध में लाइबनिट्स की व्याख्या यह है कि दुःख जगत में है, यह अवश्य ही स्वीकार्य है, परन्तु इस दुःख की सार्थकता है। दुःख है सुख से परिचय कराने के लिये। निरवच्छिन्न सुख हो नहीं सकता। अन्धकार के बगल में ही जिस प्रकार आलोक की उज्ज्वलता और सार्थकता है, उसी प्रकार सुख की महिमा की उपलब्धि के

लिये दुःख की पटभूमि की प्रयोजनीयता है। इसलिये लाइबनिट्स के अनुसार दुःख सुख का ही परिपूरक है। अकरुण आघात के छद्मवेश में ही सुख का आविर्भाव है।

लाइबनिट्स का दर्शन में कुछ आलोचनात्मक विचार किया जा सकता है।

पहिले ही कहा जा चुका है कि लाइबनिट्स ने देकार्ते वर्णित जड़-चैतन्य की द्वैतवाद समस्या के समाधान की चेष्टा की है। परंतु देह और मन के सम्बन्ध की जो व्याख्या उन्होंने दी है, उसे कोई युक्तिपूर्ण व्याख्या नहीं कहा जा सकता। समालोचकों के अनुसार उनका "पूर्व-स्थापित छन्द" उन्हीं के मन की कृत्रिम सृष्टि है। यह जगत के सुनियन्त्रण के विधान को स्वीकार करने का नामान्तर मात्र है। गुण में पृथक् होते हुए भी देह और मन की सहयोगिता किस प्रकार से होती है? लाइबनिट्स का उत्तर है कि 'वे इस प्रकार सृष्ट हैं कि सहयोगिता करना ही उनका स्वभाव है'। परन्तु इस उत्तर को समस्या का समाधान नहीं कहा जा सकता।

लाइबनिट्स के चेतन-परमाणुओं को परम पदार्थ ( Ultimate Substance ) कहा जा सकता है या नहीं, इस विषय में भी सन्देह है। कारण कि इस परम पदार्थ में हम पाते हैं जड़ता और क्रियाशीलता (Passivity and Activity)—ये दोनों तत्व। तब चेतन परमाणुओं का परमत्व कहां रहा—उपर्युक्त दोनों तत्व ही तो परम (Ultimate) हुए।

चेतन परमाणुओं में परिणति की सम्भावना को लाइबनिट्स ने स्वीकार किया है। परन्तु भविष्य में यह सम्भावना वास्तव होगी या चिरकाल तक

यह सम्भावना ही रह जायगी, यह हम नहीं जान सकते। यदि चेतन-परमाणु कि यह सम्भावना वास्तव में परिणत हो तो एक समय यह पूर्णतम चेतन-परमाणु हो जायेगा, अर्थात् ईश्वर हो जायेगा। दूर भविष्य में इस प्रकार एक बहु-ईश्वर के राज्य की प्रतिष्ठा होने पर, अभिव्यक्ति या विकास नाम की कोई चीज नहीं रह जायगी; अतएव चेतन-परमाणुवाद ( Monadology ) भी नहीं रह जायगा। दूसरी ओर यदि यह सम्भावना एक चिर-सम्भावना मात्र हो, तब तो सृष्टिकर्त्ता ईश्वर को श्रेष्ठ चेतन-परमाणु कहने पर भी वह सृष्टि के बहिर्भूत ही हो गये।

समालोचकों के अनुसार लाइबनिट्स ने बहु को एक के ग्रास से बचाना चाहा था, परन्तु वह इसमें सफल न हुए। चेतन परमाणुओं को एक ओर जैसे उन्होंने स्वतन्त्र किया, दूसरी ओर उनको उन्होंने एक पूर्व स्थापित छन्द के अधीन किया। वे स्वाधीन होकर भी स्वाधीन नहीं। यहां यह अवश्य विचारणीय है कि स्वाधीनता का तात्पर्य क्या है। हमें यह मानना पड़ेगा कि स्वाधीनता का अर्थ स्वेच्छाचारिता नहीं है। संयम में ही स्वाधीनता की मर्यादा है। विश्व के छन्द के साथ युक्त होकर रहना ही स्वाधीनता है। इस छन्द को अतिक्रम करना अपनी स्वाधीनता को ही क्षुण्ण करना है। लाइबनिट्स के कहने का यही तात्पर्य था।

"दुःख सुख का परिपूरक है" लाइबनिट्स के इस मतवाद को बहुतों ने स्वीकार नहीं किया। उन्होंने कहा कि यह कथन एक विश्वास की बात है, कोई तत्व की बात नहीं। उपमा कानों के लिये सुखकर हो सकता है, परन्तु उससे मनुष्य के कष्ट का लाघव नहीं होता। वास्तव में दुःख तत्व दर्शन का एक प्रधान तत्व है। दर्शन के इतिहास की आलोचना से यही समझ पड़ता

है कि बुद्धि द्वारा दुःख तत्व की व्याख्या नहीं की जा सकती। इसीलिये दुःख विचार तो प्रचुर हुआ है, परन्तु दुःख के परिमाण में कोई कमी नहीं हुई है। लाइबनिट्स ने भी एक जगह कहा है कि हम तो अपूर्ण चेतन परमाणु हैं, इसलिये हमारा ज्ञान भी अपूर्ण है; एकमात्र पूर्णतम ईश्वर के ज्ञान में ही दुःख का स्वरूप प्रकाशित है।

चेतन परमाणु में भागवत् सत्ता है और इसीलिय वह पूर्णता की ओर अग्रसर हो रहा है। इसलिये उनके जीवन में अब ईश्वर की कोई प्रयोजनीयता नहीं रही। ईश्वर सृष्टिकार्य सम्पन्न कर अवसर ग्रहण करने से कोई हानि नहीं, 'पूर्व स्थापित छन्द' से ही विश्व चलता रहेगा। परन्तु लाइबनिट्स ने मनुष्य-जीवन में धर्म की प्रयोजनीयता का अनुभव किया था। इसलिये अपने 'पूर्व स्थापित छन्द' के वावजूद उन्होंने कहा कि ज्ञान के उच्चस्तर पर मनुष्य ईश्वर के साथ सम्बन्ध स्थापित कर सकता है। ईश्वर के साथ मनुष्य के मिलन को ही उन्होंने मनुष्य की चरम परिणति के रूप में देखा।

लाइबनिट्स की प्रतिभा असाधारण और बहुमुखी है। विज्ञान, दर्शन तथा मनुष्य-जीवन की सब समस्या ही उनके ज्ञान का विषय था। इनके समाधान में उन्होंने एक गहरी अन्तर्दृष्टि का परिचय दिया। उनकी इस अन्तर्दृष्टि ने भविष्य के दार्शनिकों और वैज्ञानिकों को एक नये पथ का सन्धान दिया था। लाइबनिट्स की ज्ञान-मीमांसा जर्मन दार्शनिक कॉन्ट की ज्ञान-मीमांसा की ही सूचना है। क्रियाशीलता ही जड़ का धर्म है, वर्तमान पदार्थ-विद्या ने इस मतवाद की सत्यता को प्रमाणित किया है। लाइबनिट्स का निरवच्छिन्नता का नियम भविष्य के विकासवाद का ही पूर्वाभास है।

## पठनीय

लाइबनिट्स लिखित :--The Monadology and other writings--Translated by R. Latta (with commentary).

The Monadology of Leibniz --By H. W. Carr.

The Philosophical Writing of Leibniz--By Mary Morris (Everyman).

सहज-प्रवेशिका :--Leibniz – J. T. Merz.

आलोचनात्मक :—A Critical Exposition of the Philosophy of Leibniz—B. Russell.

Leibniz—H. W. Carr.

The Dawn of Modern Thought —S. H. Mellone.

---

# दूसरा अध्याय

## अनुभववाद (Empiricism)

हमने यह देखा कि स्वतन्त्र विचार की विजयपताका लेकर पाश्चात्य दर्शन के आधुनिक युग का आरम्भ हुआ। मनुष्य की यह धारणा हुई कि उसके बुद्धि और बल से विश्व के सब रहस्यों का उद्घाटन हो जायगा। देकार्ते, स्पिनोजा, लाइबनिट्स आदि की विचारधाराओं में मनुष्य के बुद्धि-विचार के प्रति सम्पूर्ण आस्था है। परन्तु समय के साथ यह उत्साह घटने लगा। मनुष्य के मन में यह धारणा हुई कि परम तत्व को जानना ही होगा, ऐसी कोई बात नहीं है। सम्भवतः इसका जानना सम्भव भी न हो। परन्तु हमारे निकट के सत्य की उपेक्षा क्यों करें? यह निकट का सत्य मनुष्य स्वयं है। कल्पना के कोहरे में सारे विश्व की प्रदक्षिणा न कर इन्द्रिय-पथ पर अभिज्ञता के उज्ज्वल आलोक में मनुष्य के स्वरूप को पहचानने की चेष्टा करना ही हमारा कर्तव्य है। इसलिये योरोप में प्रवर्तित हुआ एक व्यक्ति-सचेतनता का युग। समाज, राष्ट्र, धर्म, दर्शन, विज्ञान और अर्थनीति—जीवन के सभी क्षेत्रों में मानवीय अधिकारों की मांग ने एक प्रधान स्थान लिया। योरोपीय संस्कृति के इस नवीन आलोक में दर्शन में भी एक नवीन धारा ने जन्म लिया। इस नवीन धारा का नाम है, अनुभववाद (Empiricism)।

### जॉन लॉक (John Locke 1632–1704)

**[इंग्लैंड के एक गृहस्थ परिवार में १६३२ ई० में लॉक का जन्म हुआ। थोड़ी उम्र में मातृहीन होकर लॉक अपने पिता की नियमानुवर्तिता में पले।**

अध्यवसाय, आत्मनिर्भरता और स्वातंत्र्यप्रियता उनके चरित्र की विशिष्टता थी। लन्दन के वेस्टमिनिस्टर तथा ऑक्सफोर्ड के क्राइस्टचर्च कॉलेज में उन्होंने शिक्षा प्राप्त की। साहित्य, रसायन, पदार्थ-विद्या, चिकित्सा-विज्ञान आदि उनके अध्ययन के विषय थे। ऑक्सफोर्ड में वह अध्यापक नियुक्त हुए थे और अवसर काल में वह चिकित्सक का काम भी करते थे। एक बार उन्होंने अपनी चिकित्सा से लार्ड ऐशली को रोगमुक्त किया था और इस कारण लार्ड ऐशली को उन्होंने एक आजीवन मित्र के रूप में प्राप्त किया। उन्हीं की सहायता से वह शासन-विभाग के एक जिम्मेदार पद पर नियुक्त हुए। परन्तु ऐशली की मृत्यु के बाद उनको हालैंड भाग जाना पड़ा। इसी समय उन्होंने अपने विख्यात दार्शनिक ग्रन्थ की रचना समाप्त की। पांच वर्ष बाद सन् १६८८ ई० में इंग्लैंड के विद्रोह के समय वह स्वदेश को लौटे। इसी बीच योरोप के एक श्रेष्ठ मनीषी के रूप में उनकी ख्याति फैली। शासन-सुधार में भी लॉक की देन कम नहीं है। १७०४ ई० में उनकी मृत्यु हुई।]

लॉक ने समग्र विश्व के स्वरूप को जानने की चेष्टा नहीं की। देकार्ते, स्पिनोजा और लाइबनिट्स की भांति परमतत्व के जानने की आकांक्षा उन्हें नहीं थी। परमतत्व के स्वरूप को लेकर कितना मतभेद है। हमारे जीवन की समस्याओं का समाधान करने बैठकर हम किसी एक सिद्धान्त पर पहुंचते नहीं! इसलिये सत्य क्या है, यह जानने के पहिले इस विषय की मीमांसा का प्रयोजन पहिले है कि सत्य को हम किस प्रकार से जानते हैं। इसलिये लॉक का उद्देश्य है, मनुष्य के ज्ञान की उत्पत्ति, निश्चयता और उसकी सीमा के सम्बन्ध में अनुसन्धान और आलोचना करना।

## ज्ञान की उत्पत्ति

लॉक के पहिले दार्शनिकों ने मान लिया था कि ज्ञान मानवमन की सहजात सम्पदा है। इस मत के अनुसार मन जन्म के साथ ही कुछ धारणाओं को लेकर जन्म-ग्रहण करता है, और उन्हीं के ऊपर हमारे ज्ञान की बुनियाद निर्भर है। ऊपर इस सम्बन्ध में हमने आलोचना की है और लाइबनिट्स ने इसका किस प्रकार संशोधन किया, यह भी हमने देख लिया है। यह जो कुछ हो, यह मत सत्य है, इसके प्रमाणस्वरूप यह कहा गया है कि ऐसे अनेक सार्वभौमिक या सार्विक सत्य ( Universal Truth ) हैं, जिनको न सिखाने पर भी मनुष्य आप से आप जानता है।

लॉक के अनुसार यह सत्य नहीं। ज्ञान मन की सहजात सम्पदा नहीं है। शिशु, मूढ़ और अशिक्षित, सार्विक सत्य के सम्बन्ध में इनका कोई ज्ञान नहीं है। मन में सहजात धारणा ( Innate Idias ) है, परन्तु मन उसे जानता नहीं यह किस प्रकार सम्भव है? मन में है, परन्तु मन के अज्ञात—इसका तात्पर्य यह है कि वास्तव में मन में नहीं है। हमें ऐसा बोध होता है कि मन में पहिले से ही कुछ धारणाएं हैं, परन्तु विश्लेषण करने से यह मालूम हो जायगा कि पहिले से ही वे वर्तमान नहीं हैं। अर्थात् ये धारणाएं मन की सहजात नहीं, बल्कि आहरित हैं। यहां तक कि नीति की मूल बातें और ईश्वर सम्बन्धी धारणाएं भी सहजात नहीं हैं। इसलिये लॉक ने कहा कि जन्म काल में हमारा मन एक अलिखित सफेद कागज की नाईं होता ( Tabula Rasa ) है। बहिर्जगत के साथ, शब्द, स्पर्श, रूप, रस और गंध के बीच मन को जो परिचय प्राप्त होता है, उसी के फलस्वरूप मन असंख्य धारणाओं का सञ्चय कर लेता

नियम का एक अंग है । मृत्यु से सार्वभौम इच्छाशक्ति में कोई परिवर्तन नहीं होता है, परिवर्तन होता है केवल वाह्य आवरण में । शोपेनहावर के अनुसार यदि इच्छाशक्ति ही सब जीवन के मूल में है, तो इच्छाशक्ति ही सब दुःखों के मूल में भी है । इसलिये, इसके प्रकाशस्वरूप जिस जगत को हम पाते हैं. वह सर्वश्रेष्ठ जगत नहीं हो सकता । वह एक निकृष्ट जगत है । कवि-कल्पना को हम छोड़ दें तो वास्तव जगत में हम निरंतर जो देखते हैं, वह यह कि परस्पर आक्रमण ही जीव जगत का नियम है । इस जीवन-युद्ध में विजयी के आनंद की तुलना में विजितों की दुःख-वेदना कहीं अधिक है । मानव-सभ्यता का इतिहास क्रम से मिथ्याचार, कुचक्र, हत्या, युद्ध आदि का इतिहास है । मनुष्य के सद्‌गुणों के मूल में है, अहंकार और आत्मतृप्ति । राज्यों तथा सभ्यताओं के उत्थान और पतन के मूल में है, जीवन को पूर्णरूप से भोग करने का प्रयास । परन्तु जितना ही हम जीवन से चिपटे रहना चाहेंगे, उतना ही हम दुःख को निमन्त्रण देंगे । क्योंकि जीवन तो दुःख का ही प्रतीक है । इसके अलावा मनुष्य अपनी बुद्धि के द्वारा जीवन को जितने सूक्ष्म स्तरों पर ले जायगा, दुःख की गहराई भी उतनी ही बढ़ेगी । इसीलिये अन्य प्राणियों की तुलना में मनुष्य का दुःख विराट है ।

शोपेनहावर के अनुसार जीवन का अर्थ ही यदि दुःख है तो स्थायी सुख की आशा कल्पनामात्र है । सुख नाम की यदि कोई वस्तु है, तो वह दुःख का अभाव मात्र है । इस सुख की प्राप्ति तभी हो सकती है, जब इच्छाशक्ति अपनी ही गति के विरुद्ध जाय । इच्छाशक्ति का प्रकाश ही जीवन है और जीवन दुःख ही है । इसलिये दुःख से मुक्ति पाने के लिये जीवन की स्वाभाविक गति से अपने को हटा लेना होगा,--निर्लिप्त होना होगा ।

ईसाई और बौद्धधर्म ने इस प्रकार की मुक्ति का सन्देश ही मनुष्य को सुनाया है। इन दोनों धर्मों ने यह दिखाया है कि जीवन को ग्रहण करते हुए ही मनुष्य ने दुःख वरण किया है।

शोपेनहावर ने कहा है कि उनके दर्शन ने जगत के आदि कारण के अनुसंधान की चेष्टा नहीं की है, बल्कि मनुष्य की अनुभूति में से ही तथ्यों का संग्रह और उनका विश्लेषण कर उनके पारस्परिक सम्बन्धों को दिखलाने की चेष्टा की है। अनुभव के बाहर से कुछ आहरण करने की चेष्टा उसने नहीं की है, केवल इन्द्रियानुभूति तथा आत्मचेतना-लब्ध तथ्यों की व्याख्या करने की चेष्टा की है। हमारा अनुभव इस प्रकार क्यों है और अन्य प्रकार क्यों नहीं है, इस प्रश्न का उत्तर देने का प्रयास इसमें नहीं है। क्यों कि इस प्रकार के प्रश्नों का उत्तर बुद्धि के द्वारा नहीं दिया जा सकता। बुद्धि को कार्य-कारण पर निर्भर रहना पड़ता है, इसलिये, बुद्धि को उन्हीं तथ्यों के जानने का अधिकार है, जो कार्यकारण विधि के द्वारा नियन्त्रित हैं। कार्यकारण विधि के बाहर के चीजों को जानने का उपाय बुद्धि के लिये नहीं है। जब हम 'क्यों' यह प्रश्न उठाते हैं तो यह भूल जाते हैं कि 'क्यों' का अर्थ है, 'इसका कारण क्या है'। अतएव, 'क्यों' इस प्रश्न के द्वारा हम उस प्रश्न के उत्तर को कार्य-कारण अर्थात् देश, काल और जगत के अन्दर खींच लाते हैं। स्पष्ट है कि जो देश काल के जगत में नहीं है, उसके सम्बन्ध में 'क्यों' यह प्रश्न अवान्तर और अर्थहीन है। अनुभव के बाहर के समाचार जानने की चेष्टा कर मनुष्य की बुद्धि अन्धे की भांति केवल अपने घर की दीवार पर शिर टकराती रहती है। ब्रूनो, स्पिनोजा और शेलिंग की भांति शोपेनहावर ने भी एक ही तत्व को मूलरूप में स्वीकार किया है। परन्तु उन्होंने जो विचार रखा है,

उसमें यह तत्व, अनुभव को लांघकर, अनुमान के द्वारा ईश्वर नामक वस्तु को खींच नहीं लाता। शोपेनहावर के दर्शन का मूलतत्व है इच्छाशक्ति और इसको हम अपने अनुभव में ही पाते हैं। इसलिये उन्होंने अपनी दर्शन-पद्धति को वैज्ञानिक कहा है। क्योंकि वैज्ञानिक पद्धति के अनुरूप इसकी गति परिचित से अपरिचित की ओर है ( Inductive )।

देखा जाय तो एक प्रकार से शोपेनहावर के दर्शन में अनुभववाद विद्यमान है। देर से ही सही, उस समय के जर्मनी ने उनके इस वास्तववाद और भाववाद के सम्मिश्रण को, इसकी नवीनता के कारण, आग्रह से ग्रहण किया था। यह वास्तववादी ( Realistic ) इसलिये है कि इसमें जड़वाद को स्थान दिया गया है। यह भाववादी ( Idealistic ) इसलिये है कि दृश्यमान जगत को ही उसने अन्तिम सत्य नहीं माना है। इस पर काण्टीय दर्शन का भी छाप है, क्योंकि यह स्वीकार करता है कि दृश्यमान जगत बुद्धिजात है। शोपेनहावर के दर्शन में यह एक लक्ष्य करने की बात है कि इसमें इस बात का आभास है कि विज्ञान ( Science ) और अति-विज्ञान ( Metapysics ) का समन्वय हो सकता है।

## पठनीय

शोपेनहावर लिखित :—

The Fourfold Root of the Sufficient Reason

—Translated by Karl Hillebrand.

The World as Will and Idea—3 Vols.

—Translated by R. B. Haldane and John Kemp.

The Basis of Morality--Translated by A. B. Bullock.

Selections--Edited by Parker (Scribners).

सहज-प्रवेशिका :—

Will Durant--The Story of Philosophy.

W. Wailace--Life of Schopenhauer.

आलोचनात्मक :—

William Caldwell--Schopenhauer's System in Its Philosophical Significance.

T. Whittaker--Schopenhauer.

H. Zimmern--Schopenhauer, His Life and Philosophy.

---

# छठां अध्याय

## शोपेनहावर के बाद

शोपेनहावर के बाद पाश्चात्य जगत की दार्शनिक विचारधाराएं अनेक शाखाओं में तथा बहु वैचित्र्य के साथ प्रकाशित होने लगीं। पहिले ही कहा जा चुका है कि हेगेलीय दर्शन से दक्षिणपन्थी तथा वामपन्थी दलों का उद्भव हुआ और प्रकृतिवाद (Naturalism) और जड़वाद (Materialism) का जन्म हुआ। दूसरी ओर विज्ञान की कसौटी पर काण्ट के दर्शन को जांचने का प्रयास होने लगा, और इसके परिणामस्वरूप एक दल नवीन-काण्टवाद ( Neo Criticism ) का प्रचार करने लगा। इसके अलावा दर्शन में, नये वैज्ञानिक आविष्कारों के फलस्वरूप, जगत के मूलतत्व की नई व्याख्या होने लगी। इस जड़वाद और प्रकृतिवाद की दूसरी सीमा पर दक्षिणपन्थी हेगेलवादियों ने ईश्वरवाद ( Theism ) को प्रतिष्ठित करने की चेष्टा की। जर्मनी की भांति फ़्रांस, इटली, इंग्लैंड और अमेरिका में भी दार्शनिक विचारधारा के विभिन्न और विचित्र रूप दिखाई देने लगे। परन्तु सर्वत्र मुख्यरूप से दो विपरीतमुखी विचारधाराओं ने आत्म-प्रकाश किया। एक ओर था प्रकृतिवाद ( Naturalism ), वह चाहे जड़वाद हो चाहे प्रत्यक्षवाद हो ( Positivism ), और दूसरी ओर इसकी विरोधी धारा--चाहे वह भाववाद ( Idealism ) के रूप

में हो चाहे चेतनात्मक वास्तववाद ( Spiritualistic Realism ) के रूप में ।

इन विभिन्न धाराओं के अनेक पृष्ठपोषक दार्शनिकों में से कुछ विशिष्ट दार्शनिकों के मतों की आलोचना नीचे की जा रही है ।

## कोंत् ( Auguste Comte 1798-1857 )

[ फ्रांस के मान्टपेलिये नगर के एक मध्यम श्रेणी के परिवार में सन् १७९८ ई० में कोंत् का जन्म हुआ । प्रादेशिक विद्यालय के छात्रों में परीक्षा में प्रथम स्थान अधिकार कर वह पन्द्रह वर्ष की अवस्था में पेरिस के पालिटेकनिकल स्कूल में भर्ती हुए । और वहां उन्होंने गणित तथा विज्ञान का अध्ययन किया । शिक्षक के अशिष्टाचार के विरुद्ध प्रतिवाद करने के कारण वह अपने कुछ मित्रों सहित उक्त स्कूल से निकाले गये । इस प्रकार १८ वर्ष की अवस्था में कोंत् स्वावलम्बी होने को वाध्य हुए, क्योंकि उनके पिता उनका व्यय-भार वहन करने में अक्षम थे । कोंत् के जीवन में कई बार अधिकारियों से विरोध हुआ और इसके परिणामस्वरूप उनको आर्थिक हानि भी हुई । फ्रांस के तत्कालीन विख्यात समाज-सुधारक सेन्ट सीमों ( Saint Simon ) ने कोंत् की विचारधारा पर प्रभूत प्रभाव डाला था । प्रायः ६ वर्ष वह सेन्ट सीमों के संस्पर्श में थे । इसके बाद उनसे मतभेद होने के कारण उन्होंने सीमों का साथ छोड़ दिया । "समाज-संस्कार के लिये आवश्यक वैज्ञानिक पद्धति की एक योजना" नामक एक प्रबन्ध लिखकर कोंत ने कई प्रख्यात विचारशील व्यक्तियों को भेजा और इसी से उनकी प्रसिद्धि फैल गई। कोंत् का विवाहित जीवन सुखी न था । एक पतिता नारी से उन्होंने विवाह किया था,

परन्तु मानसिक अशान्ति के कारण दो वर्ष बाद ही उन्होंने आत्महत्या करने की चेष्टा की। बाद को वे पृथक् हो गये। इसी बीच उनका मुख्य ग्रन्थ "प्रत्यक्षवादी दर्शन" ( Positive Philosophy ) पांच खण्डों में प्रकाशित हुआ। इस पर भी किसी शिक्षाकेन्द्र में अध्यापक होने की सुविधा उन्हें न मिली और एक गृह-शिक्षक के कार्य से वह जीविका उपार्जन करने लगे। परन्तु उनकी आर्थिक अवस्था क्रमशः खराब होने लगी। इंग्लैंड के जॉन स्टुअर्ट मिल तथा फ्रांस के अन्य मित्रों ने नियमित अर्थ सहायता से उनकी जीवन यात्रा को कुछ सुगम बना दिया था। इस समय एक विवाहिता नारी के साथ कोंत् का घनिष्ठ परिचय हुआ, परन्तु दोनों की इच्छा होते हुए भी कानूनी दृष्टि से असम्भव होने के कारण उनका विवाह नहीं हो सका। इस महिला की मृत्यु के बाद भी कोंत् सुबह, शाम उसकी याद करते और प्रति सप्ताह उसके समाधिस्थान पर जाते थे। कोंत् के जीवन के इस अध्याय ने उनके अन्तिम दिनों के दार्शनिक मतवाद में एक परिवर्तन ला दिया था। कोंत् का द्वितीय प्रधान ग्रन्थ प्रत्यक्षवादी राजनीति में यह परिवर्तन सहज ही दृष्ट होता है। सन् १८५७ ई० में कोंत् की मृत्यु हुई। वह जिस गृह में रहते थे और जहां छात्र-मित्र-परिवृत होकर वह दर्शन की आलोचना करते थे, प्रत्यक्षवादी दार्शनिकों के लिये वह आज भी एक तीर्थस्थान स्वरूप है।]

कोंत के अनुसार विश्व की व्याख्या करने जाकर मनुष्य का मन क्रमशः तीन स्तरों से होकर चला है। प्रथम स्तर है धर्मशास्त्र का युग (Theological Stage)। यह मनुष्य की विचारधारा की आदि अवस्था है। इस आदि अवस्था के भी तीन स्तर हैं। प्रथम स्तर पर मनुष्य ख्याल करता

है कि पृथ्वी के सभी पदार्थ जीवित हैं; सबमें प्राण-शक्ति है, कहीं प्रकाशित और कहीं प्रच्छन्न। द्वितीय स्तर पर मनुष्य यह कल्पना कर लेता है कि जगत् में कुछ अदृश्य जीव हैं, जो जागतिक घटनाओं के एक-एक विभाग की परिचालना करते हैं। इसी से अनेक ईश्वरवाद ( polytheism ) की उत्पत्ति है। इसके बाद के स्तर पर ये सब ईश्वर समन्वित होकर मनुष्य मन के निकट विश्वनियन्ता एक-ईश्वर में रूपान्तरित होता है। इस प्रकार एकेश्वरवाद ( Monotheism ) का जन्म होता है।

विश्व-व्याख्या के द्वितीय स्तर पर मनुष्य का मन जागतिक घटनाओं को किसी का इच्छाकृत नहीं समझता। प्रकृति तब मानवसृष्ट ईश्वर द्वारा परिचालित नहीं मालूम पड़ती। तब मनुष्य यह विचार करता है कि प्रकृति एक शक्ति या नियम के द्वारा परिचालित होती है। मनुष्य की विचारधारा में यही अतिविज्ञान का स्तर ( Metapysical Stage ) है। पहिले मनुष्य ने विश्वपरिचालना के सम्बन्ध में जिन देव-देवियों को मान लिया था, अब उनको हटाकर उनके स्थान पर 'आत्मा', 'सत्ता' आदि तत्वों को ग्रहण किया। मनुष्य के मन ने 'पूर्णता', 'पुण्य', 'अनन्त', आदि शब्दों के द्वारा जगत् की घटनाओं की व्याख्या करने की चेष्टा की। परन्तु कोंत के अनुसार इससे वास्तव या सत्य का सन्धान नहीं मिला। ये अमूर्त धारणाएं मात्र हैं; वास्तविक सत्य नहीं, सत्य के आवरण मात्र हैं। अतिविज्ञान के स्तर पर मानवमन ने केवल प्राणहीन शब्दों की ही सृष्टि की है, जीवित सत्य को वह जान नहीं सका है। इस स्तर पर हमने भूल से सत्य के आवरण को ही सत्य का स्वरूप मान लिया है। कोंत के अनुसार मध्ययुग के शेष पर्यन्त मनुष्य के दार्शनिक विचार जगत में इस अतिविज्ञान का ही युग था।

मानव-सभ्यता के आधुनिक युग के आरम्भ में अतिविज्ञान के इस मिथ्या शब्दजाल के विरुद्ध जब अतृप्त मनुष्य के मन ने आन्दोलन शुरू किया, तभी से तृतीय स्तर का आरम्भ है। यही प्रत्यक्षवाद (Positivism) का युग है। प्रत्यक्षवादी युग के आरम्भ के साथ-साथ 'धर्म शास्त्र' और अति विज्ञान का प्रभाव घटने लगा। विज्ञान के नये आविष्कारों के कारण मनुष्य का मन अतीन्द्रिय जगत के रहस्यमय व्यापारों से तृप्त न रहकर प्रत्यक्ष जगत के साथ घनिष्ठ परिचय प्राप्त करने को व्यग्र हुआ।

दर्शन की भांति विज्ञान में भी, एक के बाद एक, तीन स्तर हैं। विज्ञान की क्रमोन्नति के इतिहास में भी हम देखते हैं कि यह क्रमशः जटिल से जटिलतर हुआ है और इसकी व्यापकता घटती गई है। संख्या गणित और बीजगणित सबसे सरल और व्यापक है, और ये अन्य किसी विज्ञान पर निर्भर नहीं हैं। इसलिये ये हैं मूलविज्ञान। इसके बाद आई ज्यामिति। इसको संख्या विज्ञान के सत्य पर निर्भर रहना पड़ता है। इसके बाद आता है गतिविज्ञान, संख्या विज्ञान और ज्यामिति, इन दोनों को आश्रित कर गतिविज्ञान का उद्भव है। परन्तु ये गति विज्ञान पर आश्रित नहीं हैं। पुनः, इन सबको लेकर गणित है। गणित ही सब विज्ञानों का मूलविज्ञान है।

इस प्रकार गणित के बाद ज्योतिष और ज्योतिष के बाद पदार्थ विज्ञान का उद्भव हुआ। इसके बाद आया रसायन और फिर जीवविज्ञान। इन सबके अन्त में हमें मिला है, समाजविज्ञान। १८वीं शताब्दि के योरोपीय विद्रोह के फलस्वरूप ही प्रत्यक्षवादी दर्शन का जन्म हुआ। जन्म तो हुआ, परंतु उस समय वह प्रतिष्ठित नहीं हो पाई थी। राजनीतिक और सामाजिक धारणाएं निर्दिष्ट नियमों के द्वारा नियन्त्रित हैं। इन नियमों की जान-

कारी से इतिहास भी विज्ञान में परिणत होगा। समाज की क्रमोन्नति किसी अतिप्राकृत शक्ति के द्वारा संचालित नहीं है, बल्कि यह निर्दिष्ट नियमों के द्वारा नियन्त्रित है।

जब नीति-विज्ञान (Ethics) इस प्रकार प्रत्यक्षवाद के स्तर पर पहुंचेगा, तो दर्शन भी प्रत्यक्षवादी (Positive Philosophy) होगा। प्रत्यक्षवाद किसी विज्ञान की शाखा नहीं है; यह मनुष्य के समस्त ज्ञान का समन्वय है। विज्ञान से उत्पन्न होने के कारण, यह दर्शन-पद्धति वैज्ञानिक है। इस दर्शन पद्धति की भित्ति इन्द्रियज ज्ञान है, और आगमन-निगमन प्रणाली को इसने ग्रहण किया है। यही यथार्थ दर्शन है, क्योंकि इसकी विषयवस्तु समस्त जगत् है। प्रत्यक्षवादी दर्शन मनुष्य के सब ज्ञानों में समन्वय की चेष्टा करता है। यह विज्ञान में दर्शन की सार्वभौमिकता को लाता है और दर्शन को विज्ञान-सम्मत बनाता है।

कोंत् के अनुसार अतिविज्ञान के युग की पूर्ण समाप्ति होगी। यह विज्ञान-सम्मत न होने के कारण समसामयिक विचारशील व्यक्ति इसको उत्साह के साथ ग्रहण नहीं करते। यह अनुमान के बाद अनुमान की सृष्टि कर चलता है। और किसी निश्चित सिद्धान्त पर उपनीत नहीं हो पाता। इसके मतवाद परस्पर विरोध के कारण क्षयप्राप्त होते हैं। परन्तु विज्ञान में ऐसा नहीं है। इसमें ज्ञान की क्रमोन्नति होती है। इतिहास की परिणति की दृष्टि से अतिविज्ञान में भी जो क्रमोन्नति हुई है, वह निरर्थक नहीं है। उसने धर्म को हटाकर उसके स्थान पर प्रत्यक्षवाद को प्रतिष्ठित किया है। परन्तु अब अतिविज्ञान का कार्य समाप्त हो चुका है। मनुष्य के संस्कृति के इतिहास में यह एक अध्याय होकर रहेगा।

ऊपर कोंत् के दर्शन की जो आलोचना की गई, उससे समझा जा सकता है कि यह वास्तववाद (Realism) और अनुभववाद (Empiricïsm), इन दोनों का सम्मिश्रण है। अन्त में कोंत् ने कहा है कि विज्ञान मनुष्य की इच्छा का ही प्रकाश है। क्योंकि मनुष्य को केन्द्रित कर ही प्रकृति है। मनुष्य के स्वरूप को जानने पर विश्व के स्वरूप को जाना जा सकता है। इसलिये अन्त की ओर प्रत्यक्षवादी दर्शन में भाववाद का स्पष्ट आभास मिलता है।

## पठनीय

कोंत् लिखित :--

Discourse On the Positive Spirit--Translated into English by E. S. Beesly.

Positive Philosophy--Condensed Translation in English by H. Martineau.

Positive Religion--Translated into English by R. Congreve.

सहज-प्रवेशिका :--

H. Hoffding--History of Modern Philosophy Vol. II.

L. Levy-Bruhl--History of Modern Philosophy in France.

आलोचनात्मक :--

J. S. Mill--Auguste Comte and Positivism.

E. Caird--The Social Philosophy of Comte.

## जॉन स्टुअर्ट मिल ( John Stuart Mill 1806-1873 )

[ सन् १८०६ ई० में लन्दन नगरी में जॉन स्टुअर्ट मिल का जन्म हुआ। उनके पिता जेम्स मिल इंग्लैंड के एक प्रसिद्ध विचारशील लेखक थे और ईस्ट इण्डिया कम्पनी के एक विशिष्ट कर्मचारी थे। अपने पुत्र की शिक्षा का भार उन्होंने स्वयं ग्रहण किया। तीन वर्ष की अवस्था में ही जॉन स्टुअर्ट ने ग्रीक भाषा सीखनी आरम्भ की। और प्रायः साथ ही साथ अंग्रेजी और अंकगणित सीखना भी उन्होंने आरम्भ कर दिया। आठ वर्ष की अवस्था में उन्होंने लैटिन भाषा सीखनी आरम्भ की। मिल जो स्वयं सीखते थे वह फिर उनको अपने छोटे भाई-बहनों को सिखाना पड़ता था। इस प्रकार स्वल्पावस्था में ही अनेक भाषाओं पर उन्होंने अधिकार प्राप्त किया और पिछली शताब्दि तथा समसामयिक विचारधारा से वह परिचित हुए। कोंत के प्रत्यक्षवाद ( Positivism ) और बेन्थम के उपयोगितावाद ( Utilitarianism ) ने उनको यथेष्ट प्रभावित किया था। अंग्रेजी तथा फ्रांसीसी दर्शन के साथ उनका जिस प्रकार परिचय था, जर्मन दर्शन के साथ उस प्रकार परिचय न था। सम्भवतः उनका मानसिक संगठन इस प्रकार का था कि जर्मन दर्शन उनको आकृष्ट न कर सका। सोलह वर्ष की अवस्था में ही उन्होंने एक उपयोगिता समिति (Utilitarian Society) की स्थापना की थी। १७ वर्ष की अवस्था में मिल ईस्ट इण्डिया कम्पनी के कर्मचारी नियुक्त हुए। इसके पहिले ही वह कानून का अध्ययन कर चुके थे। सन् १८५८ ई० में ईस्ट इंडिया कम्पनी के अन्त होने पर उन्होंने भी अवसर

ग्रहण किया। मिल के पिता ने उनको अध्ययन में ऐसा व्याप्त रखा था कि उनके जीवन में खेल-कूद का कोई स्थान न था। इसके अलावा धर्म की शिक्षा भी उन्हें कभी नहीं मिली। मिसेस हैरिअट नाम की एक विधवा से उन्होंने शादी की थी। सन् १८६५ ई० में मिल पार्लियामेंट के सदस्य हुए। ग्लैडस्टोन के उदारपन्थी दल में वह शामिल थे। मिल गम्भीर प्रकृति के, परन्तु हृदयवान व्यक्ति थे। इंग्लैंड में उनकी विचारधारा का गहरा तथा व्यापक प्रभाव था। सन् १८७६ ई० में उनकी मृत्यु हुई।]

सामाजिक तथा राजनीतिक सुधार का आदर्श ही मिल के विचार का प्रधान विषय था। मानव-सभ्यता की उन्नति के संबंध में अठारहवीं शताब्दि में जिस आशा और उत्साह का संचार हुआ था, मिल ने उनका हृदय से स्वागत किया था। इसके अतिरिक्त उनका दृढ़ विश्वास था कि शिक्षा के द्वारा मनुष्य चरित्र का संगठन इच्छानुयायी किया जा सकता है। समाज संस्कार के लिये ज्ञान की आवश्यकता है। किस उपाय का किस प्रकार अवलम्बन से उद्देश्य की प्राप्ति हो सकती है, उसकी जानकारी ही ज्ञान है। परन्तु ज्ञानार्जन के लिये ठीक पद्धति का अनुसरण करना होगा। मिल ने अपनी पुस्तक 'न्यायशास्त्र' ( Logic ) में इसी ज्ञानार्जन की पद्धति की ही आलोचना की है। जिस पद्धति का अवलम्बन कर विज्ञान उन्नति करता है, अन्य विषयों में भी उस वैज्ञानिक पद्धति को प्रयोग कर देखना उचित है। ज्ञानतत्व के मूल तथ्यों से परिचय न रहने पर ज्ञानार्जन पद्धति की आलोचना सम्भव नहीं। इसलिये मिल ने इस ग्रन्थ में इस विषय की आलोचना की है।

सार्विक और अनिवार्य ज्ञान ( Universal and Necessary Knowledge) असम्भव है और कार्यकारण विधि नाम की कोई चीज

हमारी अनुभूति में नहीं है, यह ह्यूम ने पहिले ही दिखाया है। हमारा ज्ञान कुछ धारणाओं की समष्टि है। साहचर्य के नियम के अनुसार ( Law of Association ) धारणाएं परस्पर संयुक्त होती हैं और इसी से विचार का एक क्रमिक सूत्र कायम रहता है। इसलिये ज्ञानार्जन का अर्थ है धारणा के इस क्रम को जानने की चेष्टा करना। इसी का नाम आगमन पद्धति ( Inductive Method ) है। विज्ञान की परीक्षामूलक गवेषणा में इसी पद्धति का अवलम्बन किया जाता है। परिचित घटना का आश्रय लेकर हम अनुमान के वल पर जो अपरिचित घटना की जानकारी कर पाते हैं, वही आगमन पद्धति है। अनजाने को जाने हुए के दायरे में लाकर हम जाने हुए जगत का विस्तार करते रहते हैं। परन्तु हमारे परिचित क्षेत्र में घटना जिस प्रकार घटित होती है, अनागत अपरिचित क्षेत्र में भी वैसे ही होगी, इसकी निश्चयता क्या है। मिल के अनुसार इसकी निश्चयता है; क्योंकि विश्व-प्रकृति में एक नियम है, और इसीलिये प्राकृतिक घटनाओं में समता है। एक घटना एक अवस्था में जिस प्रकार घटित होती है, अनुरूप अवस्था में पुनः वह घटना उसी प्रकार घटित होगी, यही जड़ जगत का नियम है।

आगमन पद्धति मूलरूप में कार्य-कारण विधि पर निर्भर है। इसलिये कारणतत्व की आलोचना नितान्त आवश्यक है। मिल के अनुसार सभी प्राकृतिक घटनाएं कार्य-कारण सूत्र में गुथे हुए हैं। कारण बिना कार्य नहीं हो सकता, इसलिये कार्य-कारण सूत्र का अवलम्बन कर जगत् के सभी तथ्यों को हम जान सकते हैं। परन्तु इस प्रकार जगत के सम्बन्ध में पूर्ण ज्ञान हम प्राप्त नहीं कर सकते। और उसकी आवश्यकता भी नहीं है। मिल के

अनुसार, हमारे अनुभव के दायरे में यदि इस कार्य-कारण विधि का कोई व्यतिक्रम न हो तो उसे सार्वभौम माना जा सकता है ।

पूर्वगामी अनुभववादियों की भांति मिल ने भी स्वीकार किया है कि हमारी धारणाएं अन्त तक संवेदन ( Sensation ) छोड़ और कुछ नहीं हैं । हम इस संवेदन को ही जानते हैं । इसके पीछे वस्तु का जो स्वरूप है, उसके जानने का कोई उपाय नहीं है । संवेदन ही इन्द्रियग्राह्य है; इसी के बीच से वाह्य जगत से हमारा परिचय है । इसलिये वाह्य जगत हमारे लिये संवेदन का स्थायी उद्गम स्थान मात्र है । वाह्य जगत है,—हमारा यह जो विश्वास है, इसका कारण यह है कि शब्द, स्पर्श, रूप, रस और गंध का अनुभव पुनः हमारे इन्द्रियों को होगा,—यह हमारा एक निश्चित विश्वास है । मिल के अनुसार मन भी इस प्रकार अनुभूतियों की समष्टि मात्र है । परन्तु इस मत को वह पूर्णरूप से ग्रहण न कर सके । क्योंकि उन्होंने इसका उल्लेख किया है कि मन केवल अनुभूति का क्रम नहीं है, बल्कि अनुभूति के इस क्रम का ज्ञाता भी है ।

पहिले ही कहा जा चुका है कि समाजसंस्कार के प्रति मिल का अतिशय आग्रह था । उनका विश्वास था कि विज्ञान में जिस पद्धति के प्रयोग से नवीन तथ्यों के सम्बन्ध में ज्ञान प्राप्त किया जा सकता है, समाज और राजनीति के क्षेत्र में भी उस पद्धति के प्रयोग से अनुरूप लाभ प्राप्त हो सकता है । नीतिविज्ञान में मिल का विश्वास बेन्थम जैसा ही था कि मनुष्य के कार्यों का विचार उनके फल के द्वारा ही करना होगा । कृत कार्य के फलस्वरूप जिस परिमाण में सुख की वृद्धि होगी, वह कार्य उसी परिमाण में न्यायसंगत है, और जिस परिमाण में दुःख की वृद्धि होगी, वह कार्य उसी परिमाण में अन्याय

है। अर्थात् कृतकार्य के न्याय-अन्याय का मापदंड है, उसके द्वारा सुख अथवा दुःख की वृद्धि। परन्तु यह सुख व्यक्तिगत सुख नहीं है, यह समष्टिगत है। यह समाज के अधिकतम संख्यक लोगों का अधिकतम सुख है। मिल के अनुसार प्रत्येक मनुष्य सुखान्वेषी है, सुख ही उसका काम्य है, और इसी में उसका कल्याण है। इसीलिये व्यक्तिगत कल्याण की समष्टि ही समाजगत कल्याण है। तो भी बेन्थम के मत की अपेक्षा मिल का मत अधिक उन्नत था। बेन्थम के अनुसार हम कर्तव्य का सम्पादन करते हैं, सुख की प्राप्ति के लिये; मिल के अनुसार हम कर्तव्य के नाते ही कर्तव्य करते हैं, सुख की आशा से नहीं। बेन्थम के अनुसार सुख के लिये ही कर्तव्य है, मिल के अनुसार कर्तव्य में ही सुख है, । इसके अलावा बेन्थम ने सुख निर्वाचन के लिये जिस परिमाणवाचक मापदण्ड का निर्देश किया है, मिल ने उसे ग्रहण नहीं किया है। बेन्थम के अनुसार, तुलनात्मकरूप से वही सुख काम्य है, जो तीव्र और स्थायी है। मिल ने इसे स्वीकार नहीं किया; क्योंकि तीव्रता स्थायित्व आदि स्थान-काल-पात्र पर निर्भर हैं। एक के लिये जो तीव्र है, वह दूसरे के लिये नहीं भी हो सकता है। इसलिये यह कोई सार्वभौम मापदण्ड नहीं हो सकता। मिल ने गुणवाचक मापदण्ड को ही इंगित किया है, यद्यपि इस विषय की विस्तृत आलोचना उन्होंने नहीं की है।

राजनीतिक दर्शन के क्षेत्र में मिल थे व्यक्तिवादी। शासनतन्त्र मनुष्यों के व्यक्तिगत अधिकारों में हस्तक्षेप करेगा, इसका वह सहन नहीं कर सकते थे। उनके अनुसार निजी कार्यों में मनुष्य स्वतन्त्र होगा। जिस कार्यों का सम्बन्ध सारे समाज से है, केवल उन्हीं कार्यों पर शासनतन्त्र का नियन्त्रण होना चाहिये। इसके अलावा उन्होंने यह भी कहा था कि अल्पसंख्यक दल

के मत को भी ग्रहण करना पड़ेगा, नहीं तो वास्तविक लोकतन्त्र सम्भव नहीं।

मिल के अनुसार, यह सत्य है कि धर्म और ईश्वर के सम्बन्ध में हमारी जो धारणा है, वह युक्तिसम्मत नहीं है, परन्तु फिर भी उनकी प्रयोजनीयता है। मानवता का धर्म अनेक विषयों में श्रेष्ठ होने पर भी, जो अतिप्राकृत ( Supernatural ) धर्ममत मानव-सभ्यता के आरम्भ से ही चले आ रहे हैं, उनकी भी प्रयोजनीयता है। इन धर्म मतों ने मृत्यु के बाद जीवन के सम्बन्ध में आशा की वाणी सुनाकर, उसके वर्तमान जीवन के दुःखभार को सहन करने की शक्ति दी है। उस प्रकार के जगत के सृष्टिकर्त्ता रूपी ईश्वर को युक्तिसिद्ध न मानते हुए भी यह सत्य है कि ईश्वर के प्रति विश्वास मनुष्य को नैतिक जीवनयापन में सहायता प्रदान करता है। जगत के सृष्टिकर्त्ता रूपी अनन्त ईश्वर को स्वीकार न करने पर भी जगत के समस्त कल्याण के निदान के रूप में ईश्वर को ग्रहण किया जा सकता है, और इससे मनुष्य का कल्याण ही होता है।

## पठनीय

मिल लिखित :—

Liberty.

Utilitarianism.

Three Essays on Religion.

Representative Government.

A System of Logic.

Auguste Comte and Positivism.

An Examination of Sir William Hamilton's Philosophy.

Principles of Political Economy.

सहज-प्रवेशिका--

A. Seth Pringle-Pattison--Philosophical Radicals.

आलोचनात्मक--

Leslie Stephen--The English Utilitarianism 3 Vols.

Ernest Albee--A History of English Utilitarianism.

E. Halevy--The Philosophical Radicals.

---

## हरबर्ट स्पेन्सर ( Herbert Spencer 1820-1903 )

[ इंग्लैंड के डरबी शहर में सन् १८२० ई० में हर्बर्ट स्पेन्सर का जन्म हुआ। उनके पिता स्कूल के शिक्षक थे। उन्होंने पुत्र को बलपूर्वक शिक्षा देने की चेष्टा नहीं की, और जो शिक्षा दी थी, वह पूर्णरूप से कार्यकरी शिक्षा ही थी। हर्बर्ट ने भी शिक्षालय के नियमाधीन रहकर शिक्षा ग्रहण करना पसन्द नहीं किया। इसलिये उनकी सारी शिक्षा विद्यालय के बाहर, स्वयं अपनी चेष्टा से हुई। पहिले जीवन में उन्होंने स्थापत्य विद्या पर आयत्त किया था और उसी के द्वारा अपनी जीविका उपार्जन करते थे। इसके बाद वह 'इकनामिष्ट' नामक पत्रिका के सह-सम्पादक नियुक्त हुए। परन्तु इसके पहिले ही उन्होंने दर्शन शास्त्र का अध्ययन आरम्भ कर दिया था। काण्टीय दर्शन का अध्ययन करते समय जब उन्होंने देखा कि काण्ट ने देश और काल को मानव-मन द्वारा सृष्ट कहा है, तो उसी समय काण्ट को निर्बोध समझ कर उनके दर्शन का आगे अध्ययन नहीं किया। सन् १८६० ई० में हर्बर्ट स्पेन्सर ने दस खंडों में अपने 'समन्वयी-दर्शन' (Synthetic Philosophy) लिखने की परिकल्पना की घोषणा की। उनका अवशिष्ट जीवन इसी पुस्तक के लिखने में व्यतीत हुआ। उनका पाण्डित्य असाधारण था। जीवनभर-साध्यानुसार तथ्य संग्रह कर और उसी के ऊपर निर्भर रहकर उन्होंने इस पुस्तक की रचना की है। कभी-कभी तथ्य ठीक न होने के कारण वह ठीक सिद्धांत पर उपनीत नहीं हो सके हैं। वह स्वयं जिस चीज को ठीक समझते थे, उसी को अन्तिम सत्य मान लेते थे। उनका यह अहंकार अंतिम दिनों तक कायम था।

हर्बर्ट स्पेन्सर का मानसिक संगठन असाधारण रूप से वैज्ञानिक था। इसीलिये मनुष्य जीवन के कोमल अंश से उनका कोई परिचय न था। तथ्य की भित्ति पर जीवन का माप जोख करते हुए वह जीवन के रस से वञ्चित हुए। वह चिरकुमार थे। ऐसी किम्बदन्ती है कि स्पेन्सर के निकट ट्रैजेडी का अर्थ था वास्तव घटना के द्वारा मतवाद की मृत्यु। हर्बर्ट स्पेन्सर को अत्यन्त असुविधा और अभाव के बीच पुस्तक लिखना पड़ा था। मिल आदि कुछ मित्रों की सहायता से ही वह दस खंडों में अपनी पुस्तक 'समन्वयी दर्शन' छपवाने में समर्थ हुए। उनकी पुस्तक की ख्याति धीरे-धीरे बढ़ने लगी, और उनकी बहुमुखी प्रतिभा ने समसामयिक दार्शनिकों में श्रेष्ठ स्थान अधिकार किया। सन् १९०३ ई० में हर्बर्ट स्पेन्सर की मृत्यु हुई।]

हर्बर्ट स्पेन्सर के यौवन में इंग्लैंड में विज्ञान की विभिन्न शाखाओं में नये आविष्कारों की बाढ़ आई थी। जीवविज्ञान के नये आविष्कारों तथा विकासवाद ने स्पेन्सर को विशेषरूप से अनुप्राणित किया था। डारविन और लामार्क ( Darwin and Lamark ) ने दिखाया कि व्यवहार और अव्यवहार के बीच से जीव सरल से जटिल आकार में क्रम-परिणति प्राप्त करता है। सन् १८५० ई० में विकासवाद की बात हर जबान पर सुनाई पड़ती थी। डारविन के पहिले ही स्पेन्सर ने "आनुमानिक सिद्धान्त की उन्नति" ( The Development of Hypothesis ) नामक एक प्रबन्ध में विकासवाद का जिक्र किया था। उनके "मनोविज्ञान के मूलसूत्र" नामक ग्रन्थ (Principles of Psychology) में भी इसका उल्लेख है। सन् १८५८ ई० में डारविन और वालेस ( Wallace ) ने लिनियन समिति (Linnaean Society) में अपने विख्यात प्रबंध का पाठ किया और सन्

१८५९ ई० में डारविन की क्रांतिकारी पुस्तक "जीवों की उत्पत्ति" (Origin of Species) प्रकाशित हुई। इसमें विकासवाद केवल इंगित या आभास के रूप में न रहकर एक प्रधान मतवाद के रूप में घोषित हुआ। सारी दुनिया में विकासवाद की आलोचना फैल गई। सतरहवीं सदी में जिस प्रकार गणित ने ही दार्शनिक विचार को रूप दिया था, और अठारहवीं सदी में जिस प्रकार मनोविज्ञान ने ही दार्शनिक मत को संचालित किया था, उसी प्रकार उन्नीसवीं सदी में जीवविज्ञान ने दार्शनिक विचारधारा को अनुप्राणित किया। हर्बर्ट स्पेन्सर ने जीवविज्ञान के इस विकासवाद को मूलतत्व के रूप में ग्रहण कर, मनुष्य के ज्ञान के सब क्षेत्रों में इसका प्रयोग किया। विज्ञान की विभिन्न शाखाओं से जो नवीन तथ्यों और सिद्धान्तों का ढेर इकट्ठा हो गया था, शिक्षित मन उनके समन्वय की अपेक्षा कर रहा था। हर्बर्ट स्पेन्सर ने अपने 'समन्वयी दर्शन' में उनकी इस इच्छा की पूर्ति की।

स्पेन्सर प्रकृतिवादी (Naturalistic) थे। दो बातों से यह जाना जाता है। पहिले तो उन्होंने प्रत्यक्षवाद को स्वीकार किया है, क्योंकि मनुष्य की अनुभव की सीमा के दायरे में ही उन्होंने ज्ञान का स्थान निर्धारित किया है और मान लिया है कि विज्ञान के द्वारा ही यह ज्ञान सम्भव है। दूसरा, जड़वाद के साथ भी उनका संयोग है। क्योंकि उन्होंने जो सार्वभौमिक दर्शन की रचना का प्रयास किया है, उसकी भित्ति है विकासवाद। इस विकासवाद को उन्होंने विज्ञान से ही लिया है, और मनुष्य तथा समाज को जड़-प्रकृति का अंग मान लिया है।

स्पेन्सर के दर्शन को दो भागों में विभक्त किया जा सकता है। पहिला अज्ञेयतावाद (Agnosticism) और दूसरा, विकासवाद की दृष्टि से

जड़-प्रकृति तथा मनुष्य का विश्लेषण। पहिले में उनके दार्शनिक मत की भित्ति अज्ञेयतावाद के द्वारा उन्होंने धर्म विश्वास और विचार-बुद्धि के समन्वय का प्रयास किया है। दूसरे में वैज्ञानिक तथ्यों का समन्वय दिखाया गया है।

हैमिलटन और मैनसेल की भांति स्पेन्सर भी ज्ञान की आपेक्षिकता में विश्वास रखते थे। ज्ञानमात्र यदि आपेक्षिक है तो वह सम्बन्ध युक्त है। इसलिये ज्ञान की प्रकृति यदि सम्बन्ध युक्त है, तो जो सम्बन्धातीत अथवा परम (Absolute) है, उसे जानने का कोई उपाय नहीं है। वह अज्ञेय है। किसी वस्तु को जानने के लिये उसे अन्य वस्तु के साथ सम्बन्धयुक्त करना होगा। जो वस्तु सम्बन्ध से सम्पूर्ण मुक्त है, उसे हम जान नहीं सकते। फिर भी इस अज्ञेय को स्वीकार करने को हम बाध्य हैं। क्योंकि ज्यों ही हम सीमा को स्वीकार कर लेते हैं, त्यों ही सीमा के पार करने को भी स्वीकार कर लेते हैं। इसलिये अज्ञेय होने पर भी इसके अस्तित्व को हमें मानना होगा। स्पेन्सर के अनुसार, विज्ञान जब कारण के पीछे कारण के खोज की चेष्टा करता है, तब इस अज्ञेय को मान लेने को बाध्य होता है। पृथ्वी के धर्मशास्त्रों ने भी इसे स्वीकार कर लिया है।

## अज्ञेयतावाद

स्पेन्सर के "समन्वयी दर्शन" के प्रथम खण्ड का नाम है "मूल सूत्रावली" (First Principles)। स्पेन्सर के अनुसार मिथ्या के पीछे कोई सत्य अवश्य होगा। जगत में धर्म के सम्बन्ध में मनुष्य ने नाना प्रकार की धारणाएं बनाई हैं और समय के साथ कितने ही धर्म परिवर्तित हुए हैं। परन्तु इस परिवर्तन के बावजूद धर्म में कहीं सत्य अवश्य निहित है, जिसके कारण धर्म ने मनुष्य के मन को सदा आकर्षित किया है और उस पर अपना प्रभाव विस्तार

किया है। फिर भी, तर्क की कसौटी पर, सृष्टि के सम्बन्ध में किसी धर्ममत को भी स्वीकार नहीं किया जा सकता। ईश्वर को सृष्टिकर्त्ता के रूप में न ग्रहण करने पर जगत के प्रथम कारण के संबंध में कुछ कहा नहीं जा सकता। कारण का भी कारण होगा ही। ईश्वर को सृष्टिकर्त्ता के रूप में ग्रहण करने पर भी यह प्रश्न रह जाता है कि वह स्वयम्भू किस प्रकार से हैं अथवा हुए। परमतत्व के सम्बन्ध में धर्मशास्त्र ने जो कुछ कहा है, वह हृदयग्राह्य होने पर भी युक्तिग्राह्य नहीं है।

स्पेन्सर ने दिखलाया है कि केवल धर्मशास्त्र ही नहीं, विज्ञान के मूलतत्व की चर्चा करते हुए भी वह बुद्धि के बहिर्भूत हो जाता है। जड़ (Matter) क्या है? इस प्रश्न का उत्तर देते हुए हम देखते हैं कि इसे अविभाज्य भी नहीं कहा जा सकता और यह भी कल्पना नहीं की जा सकती कि इसके विभाजन का कहीं अन्त है। जान यह पड़ता है कि सूक्ष्मातिसूक्ष्म होने पर भी वह पुर्नविभाज्य है। देश-काल के सम्बन्ध में भी यही बात है। गति भी हमारे निकट रहस्यमय है; क्योंकि देश, काल और जड़ इन तीनों को आश्रित कर ही गति है। जड़ का विश्लेषण कर हम पाते हैं शक्ति (Force) परन्तु शक्ति का स्वरूप हमारे निकट अज्ञेय है।

जड़ जगत से मनोजगत पर आने से भी हमारी समस्या की समाप्ति नहीं होती, बल्कि समस्या और जटिल हो उठती है। विज्ञान के मूलतत्व वास्तव जगत के प्रतिबिम्ब हैं; परन्तु प्रतिबिम्ब के पीछे वास्तव जगत हमारे निकट अज्ञेय है। किसी पदार्थ की यथार्थ प्रकृति जानने का कोई उपाय नहीं है। इसलिये, एकमात्र दर्शन जो सम्भव है, वह है अज्ञेयतावाद (Agnosticism)।

स्पेन्सर के अनुसार अज्ञेयता का कारण है, ज्ञान की आपेक्षिकता (Relativity of all knowledge)। वस्तु जगत को जानने के लिये ही बुद्धि है। इसलिये वस्तु जगत की सीमा के पार बुद्धि को संचालित करने से रहस्य की ही सृष्टि होती है, किसी सिद्धान्त पर उपनीत नहीं हुआ जा सकता। विचार अथवा मनन का अर्थ ही है सम्बन्ध स्थापन। इसलिये सम्बन्ध को छोड़कर बुद्धि और कुछ प्रकाशित नहीं कर सकती। मिथ्या अथवा आपेक्षिकता की भित्ति के रूप में परम सत्य वर्तमान है। परन्तु इस परम सत्य को जानने का कोई उपाय नहीं है।

उक्तमत को ग्रहण करने पर धर्म और विज्ञान का मिलन असम्भव नहीं है। परस्पर विरोधी मतों के बीच से ही सत्य आत्म-प्रकाश करता है। विज्ञान को यह स्वीकार करना होगा कि इसके नियम केवल आपेक्षिक वहिर्जगत के लिये ही प्रयुज्य हैं; और धर्म को भी यह स्वीकार करना होगा कि यह युक्तिसम्मत पौराणिक मत छोड़ और कुछ नहीं है। धर्म के लिये उचित है, ईश्वर को वृहत् मानव के रूप में चित्रित न करना, और विज्ञान का कर्त्तव्य है ईश्वर को अस्वीकार न करना, बल्कि जड़वाद को अस्वीकार करना। एक अज्ञेय शक्ति को स्वीकार कर लेने से ही सब धर्मों के अन्तर्निहित सत्य को पहचाना जा सकेगा। इस स्वीकृति से ही दर्शन का प्रारम्भ है।

अज्ञेय परम (Unknowable Absolute) के अस्तित्व के संबंध में युक्तिसिद्ध प्रमाण के अतिरिक्त स्पेन्सर ने अनुभव से भी प्रमाण का प्रयोग किया है। लॉक् और ह्यूम की भांति संवेदन (Sensation) और धारणा (Idea) के पार्थक्य को उन्होंने भी दिखाया है। संवेदन स्पष्ट है और

हमारी इच्छाधीन नहीं हैं। परन्तु धारणा अस्पष्ट है और हमारी इच्छाधीन है। संवेदन बहिर्जगत् के सम्बन्ध में हमें जो ज्ञान देता है, उससे ऐसा जान पड़ता है कि कोई शक्ति हमारे ऊपर क्रिया कर रही है। अर्थात् हमारे बाहर मानो 'कुछ' है और ऐसा लगता है कि वह हमारे निकट आत्मप्रकाश कर रहा है। इस 'कुछ' के अस्तित्व को हमें स्वीकार करना पड़ेगा, यद्यपि इसके स्वरूप को हम जान न पायेंगे। स्पेन्सर के अनुसार यह स्थूल वास्तववाद नहीं है, बल्कि प्रतिफलित वास्तववाद ( Transfigured Realism ) है।

हमारी धारणाओं में कोई योगसूत्र है, इसीलिये ज्ञान सम्भव हो सका है इस विषय में स्पेन्सर काण्ट के सहित एकमत हैं। परन्तु यह योगसूत्र मन की ही देन है, स्पेन्सर ने काण्ट की भांति इसे स्वीकार नहीं किया है। उनके अनुसार हम इसे अनुभव के द्वारा प्राप्त करते हैं। जितने ही बार दो घटनाओं को हम एक के बाद एक घटित होते देखतें हैं, उतना ही हमारे लिये उनको पृथक् करके देखना असंभव हो जाता है। हमारे मन का अभ्यास प्रत्येक नवीन अनुभव को पुरानी अनुभव की स्मृति के साथ जोड़ लेता है। यह केवल व्यक्तिगत जीवन में घटित होता है, ऐसा नहीं, वंशपरम्परा से यह चलता रहता है। अर्थात् किसी व्यक्ति का निजी अनुभव न होते हुए भी अपने पूर्वजों के अनुभव से वह प्राप्त कर सकता है। परन्तु अन्त तक यह अनुभूतिलब्ध ही है, इस प्रकार स्पेन्सर ने काण्ट के अनुभव-निरपेक्ष ज्ञान ( Transcendentalism ) और अंग्रेजी अनुभववाद ( Empiricism ) के समन्वय की चेष्टा की है।

## विकासवाद

अज्ञेय तत्व का निर्देश कर स्पेन्सर ने कहा कि अतिविज्ञान हमें और कुछ दे नहीं सकता। इसलिये अतिविज्ञान ( Metaphysics ) का त्याग कर, विज्ञान के सिद्धान्तों को समन्वित करना ही दर्शन का कर्तव्य है। सबसे निम्न स्तर का ज्ञान विच्छिन्न घटनाओं की समष्टि मात्र है। इसमें समन्वय नहीं है। विज्ञान इसके वाद का स्तर है। विज्ञान के स्तर पर ज्ञान का आंशिक समन्वय होता है। परन्तु ज्ञान का पूर्ण समन्वय एकमात्र दर्शन में ही होता है। यह पूर्ण समन्वय एक ऐसे सार्वभौम नियम पर प्रतिष्ठित होगा, जो जीवन की सब अनुभूतियों की भित्तिस्वरूप हो—और जो सब ज्ञानों के मूल लक्षणों को प्रकाशित करता हो। क्या इस प्रकार का कोई सार्वभौम नियम है ?

पदार्थ-विद्या ( Physics ) में अनेक सिद्धान्त हैं, जैसे,—पदार्थ का क्षय नहीं होता, शक्ति का परिमाण निर्दिष्ट है, गति अविराम है तथा उसमें छन्द होता है, आदि। इन सिद्धान्तों में उस प्रकार के सार्वभौम नियम या तत्व का आभास हमें मिलता है। प्रकृति के सब कुछ में छन्द पाते हैं। आलोक का कम्पन, समुद्र तरंग का आन्दोलन, ग्रह-नक्षत्रों का परिभ्रमण ऋतु का परिवर्तन, यहां तक कि जातियों का उत्थान और पतन—इन सबमें छन्द हैं। इन नियमों में भी प्रधान है गतिशीलता। क्योंकि जो गतिरहित है, उसमें छन्द नहीं हो सकता। परन्तु गतिशीलता वस्तु का धर्म है; जड़ जगत में यह प्रधान होते हुए भी प्राणी-जगत् की व्याख्या यह नहीं कर सकती। गति प्राण का सन्धान नहीं दे सकती। प्राण-जगत में हम पाते हैं जन्म,

वृद्धि और मृत्यु। क्या जन्म और मृत्यु के पीछे कोई सार्वभौम विधान काम करता है ? जन्म जैसे हमारे लिये अदृश्य और अनजाने से आविर्भाव है, मृत्यु भी उसी प्रकार हमारे निकट अदृश्य और अनजाने में तिरोभाव है।

स्पेन्सर ने दिखलाया कि विश्वजगत् के जड़ और प्राण सब में से एक ही सार्वभौम तत्व प्रकाशित होता है। यह तत्व है अभिव्यक्ति या क्रमविकास। इस विकास ( Evolution) के तत्व की व्याख्या के लिये ही स्पेन्सर ने चालीस वर्ष मनन कर दश खण्डों में एक पुस्तक की रचना की। स्पेन्सर के अनुसार विकास जड़ की क्रम परिणति है। इसमें अनिर्दिष्ट, असम्बद्ध अभिन्न अवस्था से जड़ क्रम से निर्दिष्ट, सुसंबद्ध तथा विभिन्नता में परिणत होता है। नीहारिका पुञ्ज से ग्रह की सृष्टि है, पृथ्वी में समुद्र और पर्वत की सृष्टि है, धातव पदार्थों के समन्वय से उद्भिज की सृष्टि है, और भ्रूणावस्था से रक्त, अस्थि, ग्रन्थि और स्नायु के विकास के बीच से मनुष्य की परिणति है। पुनः मनुष्य जीवन में संवेदन और स्मृति के संयोग से ज्ञान की उत्पत्ति है। इस ज्ञान की परिणति विज्ञान में है, और विज्ञान की परिणति दर्शन में है। दूसरी ओर परिवार से क्रमशः राष्ट्र की उत्पत्ति होती है। इस प्रकार का विकास ही जड़ की क्रम परिणति है। अंशगण, सम्बन्धयुक्त और समन्वित होकर पूर्णता उत्पन्न करते हैं। अंश और पूर्ण में इस प्रकार का जो सम्बन्ध है, वह पारस्परिक है। अंश अपनी स्वतन्त्रता का कुछ त्याग करता है और वह प्राप्त करता है पूर्ण पर निर्भर रहने का अधिकार। जगत् के सर्वत्र, सब विभागों में यह विकास मिलता है। कुछ अर्थपूर्ण शब्दों से कितनी ही भाषाओं का जन्म हुआ है; ग्राम्यजीवन की गाथाओं से कितने साहित्यों की सृष्टि हुई है।

इस विकासतत्व को मूलतत्व के रूप में ग्रहण कर स्पेन्सर ने इसका प्रयोग, जीवविज्ञान, मनोविज्ञान, समाजविज्ञान तथा नीतिविज्ञान के क्षेत्रों में किया है। इनमें जिन नियमों को हम पाते हैं, वे उस सार्वभौम नियम, 'विकासवाद' के ही विशेष प्रकाश हैं। 'जीवन' से क्या बोध होता है, इसकी आलोचना स्पेन्सर ने "समन्वयी दर्शन" के दूसरे और तीसरे खण्ड में की है। स्पेन्सर के अनुसार, वाह्यजगत के साथ शरीर की संगति रखना ही जीवन है। हमारी प्राणशक्ति वाह्य घटनाओं के छन्द के साथ निरन्तर अपने छन्द की रक्षा कर चलती है। छन्द जितना सर्वांग सुन्दर होगा, उतना ही जीवन का भी पूर्ण प्रकाश होगा। परिवेश ( Environment ) प्राणशक्ति के विकास को प्रभावित करता है। इसलिये शरीर जब बाहर की प्राकृतिक शक्तियों के साथ संगति रखकर चलने की चेष्टा करता है, तो उसके परिवेश के अनुयायी अपने को भी कुछ परिवर्तित करना पड़ता है। इस प्रकार वाह्यशक्ति के प्रभाव से शरीर और स्वभाव में जो परिवर्तन होता है, वह वंश-परम्परा से पिता से पुत्र के अन्दर सञ्चालित होता है। इसलिये हम देखते हैं कि डारविन का यह सिद्धान्त कि सृष्टि के नूतनत्व में केवल वाह्यजगत् की शक्ति का ही प्रभाव है, सत्य नहीं है। इस नूतनत्व में वंशानुक्रमिक स्वभाव की क्रिया भी वर्तमान है।

## मनोविज्ञान

इसके बाद स्पेन्सर ने मनोविज्ञान के तत्व की आलोचना की है। मनोविज्ञान का विषय है मनुष्य के अन्तर्जीवन के तथ्य। अनुभूति, धारणा, आवेग इच्छा आदि मानसिक व्यापारों का विश्लेषण ही मनोविज्ञान का कार्य

है। मन में जो चेतना ( Consciousness ) है, वही, बाहर, शरीर में स्नायु की क्रिया के रूप में प्रकाश प्राप्त करता है। अन्तर्जगत के सम्बन्ध वाह्य जगत के सम्बन्धों के साथ संगति रखकर चलते हैं। यही मानसिक क्रिया है। हमारे शरीर के ऊपर वाह्यजगत की क्रिया जब विभिन्न और असंख्य रूप में दिखाई देती है, तो शरीर परिवेश ( Environment ) के साथ संगति रखकर चल नहीं पाता। तब इस छन्द रक्षा के लिये ही असंख्य, विभिन्न संवेदनों को क्रमबद्ध करने की और व्यवस्थित करने की आवश्यकता पड़ती है। इस प्रकार बहिर्जगत के साथ अन्तर्जगत की छन्द-रक्षा के प्रयोजन से ही चेतना ( Consciousness ) सृष्ट होता है। परन्तु इसका यह अर्थ नहीं कि चैतन्य, अनुभूति, धारणा आदि का एक समावेश मात्र है। जिस योगसूत्र का अवलम्बन कर वे एकत्रित होते हैं, वही चैतन्य है। इस चैतन्य को हम जान नहीं सकते, हम केवल इसके वाह्य प्रकाश को ही जान पाते हैं। जिन मानसिक घटनाओं को लेकर चैतन्य का प्रकाश है, उनका विश्लेषण करने से हम पायेंगे कि स्नायविक प्रतिक्रियाएं ही इनके उपादान हैं। प्रत्यक्ष ( Perception ) से हमें जो बोध होता है, वह अनुभूति द्वारा संगठित है। चैतन्य के भीतर भी क्रमविकास होता है; और इसके विकास के इतिहास के बीच ही से इसे जानना होगा। इस विकास के इतिहास में हम देखते हैं कि परावर्तक क्रिया ( Reflex-action ) से सहजात प्रवृत्ति ( Instinct ) का उद्भव है, उससे स्मृति (Memory) उत्पन्न होती है और उससे युक्ति (Reason)की सृष्टि होती है। यह विकास परिवेश (Environment) की जटिलता की वृद्धि का ही फल है। जटिलता जब इतनी बढ़ जाती है, कि, सहजात प्रवृत्ति के द्वारा, उसके साथ छन्द की रक्षा कर चलना हमारे लिये असम्भव हो जाता है, तो इच्छाशक्ति ( Volition ) का विकास होता है। इस प्रकार परिवेश के प्रभाव से क्रोध, सहानुभूति, न्याय-अन्यायबोध आदि जीव में उत्पन्न होकर वंशानुक्रम से प्रसारित होते रहते हैं। अर्थात्

हमारे पूर्व पुरुषों ने परिवेश के साथ संघर्ष के फलस्वरूप जिन मनोवृत्तियों को प्राप्त किया था, उत्तराधिकार-सूत्र से हम उनके अधिकारी हो गये हैं।

## समाजविज्ञान

समाजविज्ञान ( Sociology ) ही स्पेन्सर का प्रिय विषय था। और इस संबंध में उनकी अनेक और विस्तृत रचनाएं हैं। मानव इतिहास से जो बोध होता है, वह कुछ विशिष्ट व्यक्तियों की जीवनी नहीं है, और न वह घटनाओं का धारावाहिक विवरण ही है। स्पेन्सर के अनुसार यह एक विज्ञान है और इसलिये कार्य-कारण सम्बन्ध के बीच से विकास के रूप में ही इसका परिचय है। वैज्ञानिक की दृष्टि से समाज को देखना सहज काम नहीं है, क्योंकि, शिक्षा, धर्म, राजनीति, आर्थिक अवस्था, व्यक्तिगत कारण इत्यादि के द्वारा नाना प्रकार के संस्कारों का जन्म होता है, और वे मनुष्य के मन को आवृत्त कर देते हैं, और मनुष्य के लिये निरपेक्ष दृष्टि असम्भव हो जाती है। जीवनव्यापी साधना के द्वारा ही समाज के इतिहास को समाज-विज्ञान में परिणत किया जा सकता है। स्पेन्सर ने स्वयं समाज-विज्ञान के उपादान संग्रह के लिये तीन कार्यकर्ताओं को नियुक्त किया था।

स्पेन्सर के अनुसार समाज जीवदेह ( Organism ) की भांति है। जीवदेह की भांति ही इसकी वृद्धि है और वृद्धि के साथ इसकी जटिलता की भी वृद्धि होती है। जटिलता-वृद्धि के साथ-साथ समाज के विभिन्न अंशों की परस्पर निर्भरता की भी वृद्धि-प्राप्त होती रहती है। जीव शरीर की भांति समाज भी सुसम्बद्ध विभिन्नता में प्रकाशित होता रहता है। जीविका उपार्जन के असंख्य मार्ग और विभिन्न व्यवसायों के बीच, श्रम-विभाग के बीच और अन्तर्राष्ट्रीय आर्थिक सम्बन्ध के बीच से हम इस विकास को ही देखते हैं! धर्म में भी हम देखते हैं कि पहिले के असंख्य देवताओं तथा उप-देवताओं की धारणा क्रमशः एक-ईश्वर की धारणा में परिणत होती है। आदिम मानव की, ईश्वर के सम्बन्ध में जो प्रथम धारणा थी, उसको एक

क्षमताशील उपदेवता ही कहा जा सकता है। उस समय मनुष्य अपनी जीवन-यात्रा को सुगम करने के लिये ही इस क्षमताशाली उपदेवता को प्रसन्न रखने की चेष्टा करता था। इसी कारण से मनुष्य राजा को ऐश्वरिक आदेश प्राप्त शासनकर्ता समझता था।

## नीतिविज्ञान

नीतिविज्ञान ( Ethics ) में भी स्पेन्सर ने एक नये दृष्टिकोण को उपस्थित किया है। मानव-चरित्र में न्याय-अन्याय बोध की वैज्ञानिक भित्ति के निर्देश की प्रयोजनीयता है। नीति की भित्ति अप्राकृत विधि में नहीं, प्रकृति के विधान में ही है। मानव-चरित्र को समझने के लिये, उसको आंशिक रूप में देखने से काम न चलेगा, उसको समग्ररूप में देखना होगा। शारीरिक, मानसिक तथा सामाजिक उपादानों को लेकर ही मनुष्य है। इसलिये मनुष्य के चरित्र विचार के समय इन उपादानों का ही स्मरण करना होगा। इस विचार में हम देखेंगे कि उद्देश्य की प्राप्ति के लिये ही मनुष्य के सब कार्य हैं। इसलिये जो जीवन आत्मप्रकाश के द्वारा और दीर्घ-काल तक सुखभोग के द्वारा अपने को सार्थक बना सकता है, मनुष्य के लिये, वही नीतिविज्ञान को दष्टि से भी श्रेष्ठ है। जीवन के इस उद्देश्य को सार्थक बनाना ही आदर्श चरित्र का लक्षण है। विकास के पूर्ण प्रकाश से समाज में शाश्वत शान्ति आयेगी। मनुष्य दूसरों के आत्मविकास में बाधा न डाल-कर अपने आत्मविकास में सफलता प्राप्त करेगा। स्वार्थ और सार्थकता में कोई विरोध न रह जायगा। जीवन के इस विकास के मार्ग में जो बाधा है, वही अन्याय है, वही अकल्याण है।

स्पेन्सर के अनुसार सुख प्राप्ति में ही मनुष्य जीवन की सार्थकता है। सुख (pleasure) ही मनुष्य का एकमात्र काम्य है। समाज का प्रत्येक व्यक्ति इस सुख का अधिकारी है; समाज इस सुख प्राप्ति का साधन मात्र है। पहिले मनुष्य स्वार्थ पर रहता है और इसलिये उसको नीति का

विधान मानना पड़ता है। इस विधान के बल से उसको परस्पर-सहयोग और संयम सीखना पड़ता है। इस प्रकार उसमें सहानुभूति, न्यायपरता, उदारता आदि धारणाएं उत्पन्न होती हैं। तब वह समझ पाता है कि परार्थपरता के बीच से ही वह अपनी काम्यवस्तु सुख का लाभ कर सकता है। इसलिये हम देखते हैं कि जिसका चरित्र जितना पूर्णरूप से विकसित या उन्नत होता है, उसके लिये उसी परिमाण में सुख लाभ सम्भव है। स्पेन्सर ने बेन्थम और मिल के उपयोगितावाद के साथ विकासवाद को मिश्रित कर अपने नीति-विज्ञान को प्रतिष्ठित करने की चेष्टा की है।

स्पेन्सर के नैतिक आदर्श को वास्तव में परिणत करने के लिये एक ऐसे परिवेश की आवश्यकता है, जहां प्रत्येक व्यक्ति अपने अन्दर की सुप्त सम्भावना को सहज ही प्रकाश में ला सके। इसलिये नीति की दृष्टि से यह स्वीकार करना होगा कि मनुष्य को, दूसरों की इच्छा का विरोध न उत्पन्न करते हुए, अपनी इच्छा के अप्रतिहत प्रकाश की सुविधा होनी चाहिये। दोनों पक्षों की बाधाहीन इच्छा से ही मनुष्य के अधिकारों (Rights) का जन्म हुआ है। इसलिये स्पेन्सर के मतानुसार, राष्ट्र के द्वारा समाज का पूर्ण नियन्त्रण नीति सम्मत नहीं है। आभ्यान्तरीण अव्यवस्था अथवा वहिःशक्ति का आक्रमण, इन दोनों के विरोध की अवस्था को छोड़कर अन्य किसी अवस्था में व्यक्ति-स्वातन्त्र्य को क्षुण्ण करना राष्ट्र के लिये उचित नहीं। अस्वाभाविक उपाय से मनुष्य के जीवन को किसी विशेष सांचे में ढाल कर, नियन्त्रित करने की चेष्टा में कोई कल्याण नहीं है। स्वाभाविक अभिव्यक्ति के नियम से ही मनुष्य आत्मविकास के मार्ग पर अपनी सार्थकता को प्राप्त कर सकेगा, कृत्रिम नियन्त्रण के द्वारा इस स्वाभाविक अभिव्यक्ति की गति में अड़चन डालने से आत्मविकास और परम कल्याण की प्राप्ति असम्भव हो जायगी।

## पठनीय

हर्बर्ट स्पेन्सर लिखित :--

First Principles
Principles of Biology.
Principles of Psychology.
Principles of Sociology.
Principles of Ethics.
Social Statics.
Education.
The Study of Sociology.
The Man versus the State.
Essays.

सहज-प्रवेशिका--

Will Durant--The Story of Philosophy.
W. H. Hudson--The Philosophy of Herbert Spencer.

आलोचनात्मक--

J. Royace--Herbert Spencer.
A. E. Taylor--Herbert Spencer.
Freaderic Harrison--Herbert Spencer Lecture.
J. A. Thomson--Herbert Spencer.

———

# पारिभाषिक शब्द

Absolute—परम, सम्बन्धातीत
Absolute totality—परम पूर्णता
Abstract—अमूर्त
Abstraction—वियोजन
Agnosticism—अज्ञेयतावाद
Analytic Judgment—विश्लेषक वाक्य
Antithesis—प्रतिवाद
Apperception—परा-पत्यक्ष
A priori—बुद्धिगत
Archetype—आदिरूप
Association of Ideas—भावानुसंग
Categories—सार्विक धारणा
Causal Relation—कार्य-कारण सम्बन्ध
Coexistence—सह-अवस्थान
Complex Ideas—यौगिक धारणा
Conceptual content—प्रत्यय का विषय
Concrete—मूर्त
Contingent truth—आपतिक सत्य
Contradiction—विरोध
Criticism (Kant)—विचारवाद
Deduction—निगमन
Deductive—निगमनात्मक
Definition—निर्वचन
Determination—निर्धारण
Direct Realism—साक्षात् वास्तववाद
Discursive—खण्ड-धर्मी
Dogmatism—विचार-निरपेक्ष स्वीकृति
Double-Aspect Theory—द्विभंगिवाद

Dualism--द्वैतवाद
Egoestic Morality--अहंवाद
Emotion--भावावेग
Empiricism--अनुभववाद
Essence--सत्ता
Extended Substance--
विस्तृत पदार्थ
Highest Good--परम कल्याण
Hypothesis--कल्पितार्थ
Idealism--भाववाद
Identity--ऐकात्म्य
Idols--विकृति
Induction--आगमन
Innate Ideas--सहजात धारणा
Interactionism--
क्रिया-प्रतिक्रियावाद
Internal Relation--आन्तरीण
सम्बन्ध
Interpenetrability--आन्तर्प्रवेश
Introspection--अन्तर्दर्शन
Intuition--अतिमानस
Judgment--वाक्य
Law of Continuity--
निरवच्छिन्नता का नियम
Logical Necessity--
युक्ति की अनिवार्यता
Law of Non-contradiction--
अविरोध का नियम
Macrocosm--विराट
Materialism--जड़वाद
Materiality--वस्तुत्व
Matter--जड़पदार्थ
Mentalism--मानसवाद
Metaphysics--अतिविज्ञान
Microcosm--अनु
Modes--प्रकार
Monad--चेतन-परमाणु
Monodology--चेतन-परमाणुवाद
Monotheism--एक-ईश्वरवाद
Moral Sense--नैतिक बोध
Naturalism--प्रकृतिवाद
Necessity--अनिवार्यता
Noumenal World--
इन्द्रियातीत जगत
Objective--वस्तुगत
Observation--पर्यवेक्षण
Pantheism--सर्वेश्वरवाद
Parallelism--समान्तरवाद

Parallogism--भ्रमात्मक सिद्धान्त
Passivity—जाड्य
Perception—प्रत्यक्ष
Perceptual Content—प्रत्यक्ष का विषय
Phenomenal World--इन्द्रियग्राह्य जगत्
Pluralism--अनेकवाद
Polytheism--अनेक ईश्वरवाद
Positivism--प्रत्यक्षवाद
Power of Perception--ईक्षण-शक्ति
Practical Ego--संकल्पवाचक आत्मा
Practical Reason--नैतिक बुद्धि
Pre-established Harmony--पूर्वस्थापित छन्द
Primary Qualities--मूल गुण
Primitive Will--आदिम संकल्प
Pure Thing--शुद्ध पदार्थ
Rationalism--बुद्धिवाद
Realism--वास्तववाद
Reflex Action--परावर्तक क्रिया
Secondary Qualities--उपगुण
Self-conscious—आत्म-सचेतन
Self-evident Truth--स्वतःसिद्ध सत्य
Sensation--संवेदन
Sensibility--संवेदनग्राहिता
Simple Ideas--मौलिक धारणा
Solidity--घनत्व
Spiritual--आध्यात्मिक
Subjective--आत्मगत
Substratum--आधार
Succession--पर्यायक्रम
Supernatural--अतिप्राकृत
Synthetic Judgment--संयोजक वाक्य
Synthetic Principle--समन्वयी शक्ति
Teleology—उद्देश्यवाद
Theology—धर्मशास्त्र
Theoretical Ego—ज्ञानवाचक आत्मा
Thesis--वाद
Thing-in-itself--पदार्थ-स्वरूप
Transcendental--अनुभव-निरपेक्ष
Ultimate entity--परम पदार्थ
Understanding—बुद्धि
Universal--सार्विक, सार्वभौमिक
Utilitarianism—उपयोगितावाद